# कुछ सम्मतियाँ

' " महाकाव्यमिद नारिकेलापम नाति सुगम न वा सुव
मपि कृते, ए[illegible] कृते तु किमुवक्तव्य नाम । व्याख्या पद्या [illegible]
न्ती छा कृते नितान्तमुपयोगिनी च विद्यते ।
ये च नितान्त मननीयति प्रमाणी



—बलदेव उपा[illegible]

 [illegible] पू० निदेशक, वाराणसेय मस्कृत विश्वविद्यालय



□

'लगा[illegible] ल व्याख्या की यह वि
[illegible] पष्ट है । छात्र एव अध्या[illegible]
पसन्द करेंगे ।'

—(डॉ०) शिवशरण शर्मा
संस्कृत विभागाध्यक्ष
शासकीय महारानी लक्ष्मीबाई महाविद्यालय, ग्वालियर म० प्र०

□ □

"इस टीका के माध्यम से छात्रवर्ग अध्ययन कर व्युत्पन्न होगा
मुझे दृढ विश्वास है । सस्कृत साहित्य के अध्ययन की ओर
आकृष्ट करने हेतु इसी प्रकार सस्कृत काव्यों की वैदूष्यपूर्ण
अधिकाधिक प्रकाशित होना राष्ट्र हित म है । सस्कृत और
टीकाएँ सुबोध सरल एव विशद हैं । काव्य मर्म प्रकाशन
है । यह टीका देखकर मैं पूर्ण सन्तुष्ट हूँ । इसके
शुभ कामना करता हूँ ।

—राजाराम शास्त्री गाडगील
(महामहोपाध्याय)
गा० म० महाविद्यालय ग्वालियर ।

'.........यह व्याख्या अत्यन्त विशद एवं अति सरल सुबोध एवं सुस्पष्ट भाषा में लिखी गई है। काव्य मर्म प्रकाशनार्थ लिखी गई टिप्पणियाँ महत्वपूर्ण हैं। इससे टीका की श्रीवृद्धि हुई है।

जन साधारण को भी महाकवि भारवि के इस महाकाव्य का रसास्वादन कर सकने हेतु इससे निःसंशय मार्ग प्रशस्त हुआ है। ....आशा करता हूँ कि लोक हित के लिये श्री शास्त्री जी इसी तरह लिखते रहेंगे।'

—राजाराम आचार्य



प्राचार्य, शा० सं० महाविद्यालय, ग्वालियर।

□ □ □

'.........सुबोधिनी टीका यथार्थ नामा है। काव्यानन्द जिज्ञासु एवं काव्याध्ययनार्थी तथा परीक्षार्थी सभी के लिये यह टीका उपादेय है। अध्यापकों के लिये भी इसे 'रेडी रिफ्रेन्स' है। ....टीकाकार ने अर्थानुसन्धानार्थ छात्रों को प्रेरित करने हेतु ससन्दर्भ प्रचुर उद्धरण संकलित किये हैं। टीकाकार का यह मौलिक एवं अभिनव प्रयास स्तुत्य है।'

के० डी० भार्गव

संस्कृत निरीक्षक, ग्वा० सम्भाग, म० प्र०

□ □ □

'.........किरातार्जुनीयम् की अन्यान्य टीकाएँ देखीं किन्तु 'सुबोधिनी' टीका जैसी सुबोधता एवं विशदता अन्यत्र नहीं है। संस्कृत भाषा पर प्रभुत्व प्राप्त करने की कामना से काव्याध्ययनार्थी के लिये जो जो चाहिये वह सब इस टीका में उपलब्ध है।'

—दामोदर प्रसाद शर्मा

विधायक—म० प्र० विधान-सभा

## समर्पणम्



लोकमाता, श्रीमन्त विजयाराजे सिंधिया

के

कर कमलों

में

**सादर समर्पित**

वेणीमाधव सदाशिवशास्त्री मुसलगांवकर

# प्रस्तावना

महाकवि भारवि की राजनीति परिप्लुत एवं अर्थ-गाम्भीर्य समन्वित वाणी के माध्यम से बी० ए० के छात्रों की व्युत्पन्नता में वृद्धि की अपेक्षा से उत्तर प्रदेश, मध्य प्रदेश तथा अन्यान्य प्रादेशिक विश्वविद्यालयों ने पाठ्यक्रम में किरातार्जुनीयम् महाकाव्य के अंश (सर्ग) को स्थान दिया है।

हमारी प्रथम सर्ग की सुबोधिनी संस्कृत हिन्दी व्याख्या सन् १९६९ में विनोद पुस्तक मन्दिर, आगरा ने प्रकाशित की थी जिसकी विद्वान् अध्यापकों एवं छात्रों ने मुक्त कण्ठ से प्रशंसा कर द्वितीय सर्ग की वैसी ही सुबोधिनी व्याख्या प्रस्तुत करने के लिए हमें प्रेरित किया है।

उक्त प्रथम सर्ग की व्याख्या इतनी अधिक लोकप्रिय हुई कि अल्पकाल में ही उसके तीन संस्करण प्रकाशित हुए हैं।

उसी प्रकार इस द्वितीय सर्ग की टीका छात्र हितार्थ हम प्रस्तुत कर रहे हैं।

बाजार में प्रथम एवं द्वितीय सर्ग के अनेक सस्ते संस्करण उपलब्ध हैं किन्तु उनसे जिज्ञासु छात्र वर्ग सन्तुष्ट नहीं है, संस्कृत साहित्य सरिता में स्वच्छन्द अवगाहन करने की क्षमता, तथा काव्यानन्द प्राप्त करने हेतु दृढ़ व्युत्पत्ति प्राप्त करने के लिए सुबोधिनी टीका हम प्रस्तुत कर रहे हैं। इसमें—हिन्दी तथा संस्कृत में—पद्य—सन्दर्भ, मूल महाकाव्य का संहिता पाठ (यत्र-तत्र पाठ भेद सहित) दण्डान्वय, शब्दार्थ (हिन्दी) अविकल हिन्दी अनुवाद, महामहोपाध्याय ।ल्लिनाथ सूरि विरचित घण्टापथ नामक संस्कृत टीका, संस्कृत में सरल विस्तृत ।र्थ, समास-विग्रह, वाच्यपरिवर्तन, शब्द व्युत्पत्ति और व्याकरण, कोश, संक्षिप्त 'स्कृत भावार्थ, छन्द, अलङ्कार, आवश्यक टिप्पणी, और अन्त में महाकवि ।रवि प्रयुक्त शब्द रत्नों का संस्कृत साहित्य में कहाँ-कहाँ किसने किस अर्थ में योग किया है यह अनेक सन्दर्भ सहित उद्धरण देकर स्पष्ट करने का अभिनव

प्रयास किया है। जिससे शब्द प्रयोग सौष्ठव और उसके आधार पर अर्थानुसन्धान करने की प्रवृत्ति छात्र-वर्ग में स्वत वृद्धिगत होगी, तथा अनेक आवश्यक परिशिष्ट जोड़े हैं जिनमें—छन्द लक्षण, अलकार लक्षण द्वितीय सर्ग मे व्यवहृत अलङ्कारों के नाम और सख्या तथा प्रयुक्त स्थलो का श्लोकानुक्रम प्रदर्शनपूर्वक निर्देश, किरातार्जुनीयम् महाकाव्य के पात्रों का परिचय, द्वितीय सर्ग कथासार द्वितीय सर्गस्थ सूक्तियों का एकत्र सङ्कलन तथा उनका स्थल निर्देश, द्वितीय सर्गस्थ श्लोकों की अकारादिवर्णानुक्रमणिका और पिछले वर्षों म परीक्षा म पूछे गये श्लोक वर्ष (सन्) निर्देश युक्त, तथा सूक्तियां एव आलोचनात्मक परीक्षोपयोगी प्रश्न, महाकाव्य किरातार्जुनीयम के नाम की व्युत्पत्ति, यथा सामान्य ज्ञानार्थ यत्र-तत्र पाद टिप्पणियां देकर छात्र वर्ग को अधिकाधिक स्वावलम्बी बनाने का प्रयास किया है। आलोचनात्मक अध्ययन हेतु विस्तृत भूमिका प्रारम्भ मे ही दी है।

इस प्रकार प्रथम सर्ग की तरह इस द्वितीय सर्ग को भी अधिकाधिक सुरुचिपूर्ण बनाने का प्रयास किया है।

इस प्रयास म भी यथापूर्व एव यथास्थान नि सकोच ऋणिऋण स्वीकार किया है। इस ऋण के लिए लेखक कृतज्ञता ज्ञापन पूर्वक नत-मस्तक है। इस व्याख्या की समस्त उत्तमता का श्रेय गुरु चरणों को है। इसमें जो त्रुटि एव न्यूनता है वही लेखक का बुद्धिमान्द्य है। इस व्याख्या को सर्वाङ्ग परिपूर्ण करने के लिय समय-समय पर गुरुवर आचार्य प० बलदेव उपाध्याय काशी एव गुरु कल्पसुहृदयवर डॉ० पारसनाथ जी द्विवेदी (आगरा कालेज) गुरुवर (डॉ० जयकिशन प्रसाद खण्डेलवाल (आर्० बी० एस कॉलेज, आगरा) प्रो० नारायणशास्त्री चिरपुटकर (डेक्कन कॉलेज, पूना) प० बाबूशास्त्री देव (धार, म० प्र०) बन्धुवर पण्डित प्रवर श्री रामनारायण शास्त्री शुक्ल, आगरा आदि विद्वानो ने दिये हुए सुझावों को इसमें क्रियान्वित किया है। व्याख्या म छात्रों के लिये सुबोधता अक्षुण्ण रखने हेतु प्राय. सन्धि तोड़कर ही लिखने का प्रयास किया गया है। वाक्यान्तर्गत सन्धि करना अनिवार्य नहीं है (यत. वाक्ये तु सा विवक्षामपेक्षते।') फिर भी सन्धि करके लिखना अच्छा समझा जाता है। सन्धि युक्त पदो को समझने का अभ्यास छात्रों से अपेक्षित है अत कहीं-कहीं सन्धि सहित भी लिखा है।

सर्वाङ्ग सुन्दर मुद्रण के लिये समस्त विनोद पुस्तक मन्दिर का कर्मचारी परिवार विशेषतः श्री भोलानाथ जी ही श्रेयोभागी हैं।

सहृदय पाठक बहुजनछात्र हिताय जो उचित सुझाव भेजेंगे उसको अग्रिम संस्करण में क्रियान्वित करने हेतु सादर स्वीकार किया जावेगा।

बहु प्रयासोत्तर भी यत्र-तत्र मुद्रण दोष रह जाने का खेद है, संस्कृत मुद्रण की कठिनाई इसमें कारण है, अगले संस्करण में अशुद्धि संशोधन करने का प्रयास करेंगे। इति।

अक्षयतृतीया, २०३४ वि०
श्री सत्यनारायण मन्दिर,
म० म० मुसलगांवकर मार्ग,
आगरा-३ (उ० प्र०)

वेणीमाधव सदाशिवशास्त्री मुसलगांवकर

# भूमिका

नारिकेलफलसम्मितं वचो भारवेः सपदि तद् विभज्यताम् ।
स्वादयन्तु रस-गर्भ निर्भरं सारमस्य रसिका यथेप्सितम् ॥

वैदिक संस्कृत साहित्य और लौकिक संस्कृत साहित्य के रूप में संस्कृत साहित्य द्विधा विभक्त है। लौकिक संस्कृत साहित्य का क्षेत्र अत्यन्त विस्तीर्ण है। लौकिक संस्कृत साहित्य बहुविध है। लौकिक संस्कृत साहित्य की अनेक विधाओं में काव्य एक अत्यन्त मनोरम विधा है। संस्कृत साहित्य के अन्तर्गत काव्य विधा पुनः दो प्रकार की है—(१) आर्ष काव्य और (२) विदग्ध काव्य।

महाकवि भारवि की अमर कलाकृति किरातार्जुनीयम्[1] विदग्ध महाकाव्य के अन्तर्गत परिगणित होती है। काव्य के क्षेत्र में आर्ष महाकाव्यों का अग्रस्थान है।

काल क्रमानुसार पाणिनी, वररुचि, कालिदास, अश्वघोष, आदि के काव्यों ने उत्तरोत्तर संस्कृत कविता कामिनी को प्रौढ़ता प्रदान की है और महाकवि भारवि ने संस्कृत कविता कामिनी के विलासों में विदग्धता प्रदान की है।

महाकवि भारवि की चिरकीर्ति उपार्जित करने वाली एक मात्र कृति

---

१. '[illegible] पर्यन्त भूमिम् अतति गच्छति इति किरातः'। एक पतित पर्वतीय जाति जो शिकार करके अपनी जीविका चलाती है।
शिकारी के अर्थ में प्रयुक्त किरात शब्द का प्रयोग एक सुभाषित में देखिये—"वैय्याकरण किराला दपशब्दमृगाः कव्यान्नु सन्त्रस्ता।
'यदि नट-गणक-चिकित्सक-वैतालिक-वदन-कन्दरा न स्युः॥' 'भेदाः किरात शबर पुलिन्दाम्लेच्छ जातयः'—इत्यमरः।

अष्टादश सर्गात्मक महाकाव्य 'किरातार्जुनीयम्'¹ विदग्ध महाकाव्यों की बृहत्त्रयी मे परिगणित है।

पण्डितराज जगन्नाथ ने 'रमणीय अर्थ के प्रतिपादक शब्द को काव्य कहा है। काव्य प्रकाशकार आचार्य मम्मट के अनुसार 'काव्य लोकोत्तरवर्णनानिपुण कवि कर्म' " है। कवि द्वारा सम्पन्न कार्य 'काव्य' कहलाता है।² इसी अर्थ को और अधिक परिपुष्ट करते हुए अभिनव गुप्ताचार्य ने 'कवनीयकाव्यम्' लिखा है। काव्य का स्वरूप लक्षण और अधिक स्पष्ट करते हुए मम्मट ने कहा है कि—

'तददोषौ शब्दार्थौ सगुणावनलङ्कृती पुन क्वापि।'—काव्य प्र १।१ सूत्र शब्द तथा अर्थ दोनो की समष्टि को 'काव्य' सज्ञा कहते हैं।

अकेला शब्द अथवा अकेला अर्थ इनमे से कोई भी काव्य नही है। आचार्य विश्वनाथ तो 'वाक्य रसात्मक काव्यम्' कहते हैं। इस प्रकार काव्य के अर्थ की व्याप्ति मे सकोच और विकास होता रहा है।

महाकाव्य के लक्षणो की भी चर्चा सस्कृत साहित्यशास्त्रीय सर्वमान्य ग्रन्थो मे बहुचर्चित है। भरतमुनि के नाट्यशास्त्र, अग्निपुराण, भामह कृत काव्यालङ्कार, दण्डी के काव्यादर्श आचार्य विश्वनाथकृत साहित्य दर्पण, भोजकृत सरस्वती कण्ठाभरण, ईशान, महिता आदि सभी ग्रन्थो मे महाकाव्य के लक्षणो की चर्चा उपलब्ध है। चौदहवी शताब्दी के आचार्य विश्वनाथ ने अपने साहित्यदर्पण मे जो महाकाव्य के लक्षण कहे हैं वे प्राय पूर्ण हैं। इन लक्षणो को देते समय आचार्य विश्वनाथ के समक्ष अनेक महाकाव्य थे, जिनके आधार पर आचार्य विश्वनाथ ने महाकाव्य के लक्षणो का चयन किया है। इस कारण आ-

---

१. 'किरातार्जुनीयम्'—किरातश्च अर्जुनश्च इति किरातार्जुनौ (द्वन्द्व) तौ अधिकृत्य कृत काव्यम् इति किरातार्जुनीयम्। अधिकृत्य कृते ग्रन्थे इत्यधिकारे 'शिशुक्रन्दयमसभद्वन्द्वेन्द्रजननादिभ्यश्छ' इति 'छ' प्रत्यय। किरातार्जुन+छ=किरातार्जुनीय। तत्। एव राघवपाण्डवीयम्। उक्त सूत्रेण शिशुक्रन्दीयः यमसभीय, इन्द्रजननीयमिति च भवितुमर्हति।

२ 'कवेरिद कार्य भावो वा (ष्यञ्)।—मेदिनीकोश।

विश्वनाथ कृत महाकाव्य का लक्षण व्यापक है। आ. विश्वनाथ कृत महाकाव्य का लक्षण इस प्रकार है[1]—

महाकाव्य के आरम्भ में मंगल होना चाहिये। आन्तरिक विभाग **सर्ग** के नाम से होना चाहिए। प्रायः एक ही वृत्त होना चाहिये। सर्गान्त में **छन्द** (वृत्त) भेद होना चाहिये। प्रति सर्ग में **श्लोक संख्या** ३० से न्यून और २०० से अधिक नहीं होना चाहिये, (किन्तु सुप्रसिद्ध भट्टीकाव्य में अन्तिम सर्ग २७ श्लोकों का ही है और नैषधीय चरितम् में कुछ सर्ग २०० श्लोकों से अधिक के भी हैं) सर्गान्त में आगामी सर्ग की सूचना होनी चाहिये। **कुल मिलाकर**

---

१. सर्ग बन्धो महाकाव्यं तत्रैको नायकः सुरः।
सद्दशः क्षत्रियो वापि धीरोदात्त गुणान्वितः॥
एक वंश भवा भूपा कुलजा बहवोऽपि वा।
शृङ्गारवीर शान्तानामे कोऽङ्गी रस इष्यते॥
अङ्गानि सर्वेऽपिरसाः सर्वे नाटक सन्धयः।
इतिहासोद् भवं वृत्तमन्यद्वासज्जनाश्रयम्॥
चत्वारस्तस्य वर्गास्युस्तेष्वेक च फलं भवेत्।
आदौनमस्क्रियाशीर्वा वस्तु निर्देश एव वा॥
क्वीचन्निन्दा खलादीनां सतां च गुण-कीर्तनम्।
एकवृत्तमयैः पद्यैरवसानेऽन्य वृत्तकैः॥
नातिस्वल्पानाति दीर्घाः सर्गा अष्टाधिका इह।
नानावृत्तमयः क्वापि सर्गः कश्चन दृश्यते॥
सर्गान्ते भाविसर्गस्य कथायाः सूचनं भवेत्।
सन्ध्या सूर्येन्दुरजनी प्रदोषध्वान्तवासराः॥
रण प्रयाणोपयममन्त्रपुत्रोदयादयः।
वर्णनीया यथायोगं साङ्गोपाङ्गा अमी इह॥
कवेर्वृत्तस्य वा नाम्ना नायकस्येतरस्य वा।
नामास्य सर्गोपादेयकथया सर्गनाम तु॥"
'अष्टसगर्यान्नतु न्यूनं त्रिशत्सर्गाच्च नाधिकम्।' ईशान संहिता।
'महा सत्वोऽतिगम्भीरः क्षमावान् अविकत्थनः।
स्थिरो निगूढाहंकारोधीदात्तो दृढवृतः॥—दशरूपके—२

सर्ग सख्या ८ से कम और ३० से अधिक नही होनी चाहिये (किन्तु महाकवि रत्नाकर कृत हरविजय महाकाव्य मे ५० सर्ग हैं) सूर्य-चन्द्र प्रात काल, मध्याह्न, उभय सन्ध्याकाल, दिन, रात, अन्धकार, प्रदोप, मृगया, नदी, पर्वत, वन, ऋतु, सागर, समरप्रसङ्ग, सेना, विवाह, प्रणय क्रीडा, दोहद पुत्र जन्म, मन्त्र नगर, भूमि, स्वर्ग, उपवन, आदि का वर्णन होना चाहिये। कथानक ऐतिहासिक और लोक प्रसिद्ध हो। कथा का प्रवाह पञ्चसन्धियुक्त हो, कथा सुसम्बद्ध तथा ओघवती हो। शृङ्गार, वीर, करुण इन रसो म से एक रस प्रमुख हो, शृङ्गार मे उसके दोनो (विप्रलम्भ और सयोग) भेदो का समुचित वर्णन हो, काव्य का नाम प्रमुख घटना के आधार पर हो, नायक धीरोत्तादिगुण समन्वित हो। बीच-बीच म दुर्जन निन्दा और सज्जन प्रशसा हो। चतुर्विध पुरुषार्थों मे से कोई वर्ण्य विषय हो, धर्म की, सत्य की, जय तथा अधर्म, असत्य का पराभव ही काव्य का अन्तिम (सर्वोच्च) लक्ष्य हो। इत्यादि महाकाव्य के लक्षण सामान्य हैं।

प्राय ये लक्षण आर्ष और विदग्ध महाकाव्यों मे समान रूप से दृष्टिगोचर होते हैं।

आर्ष और विदग्ध काव्यो मे अन्तर स्पष्ट करने मे ये लक्षण उपयोगी नही हैं। इनका अन्तर निम्न प्रमुख तथ्यो पर आधारित होता है—

आर्ष महाकाव्य स्वावलम्वी तथा स्वय स्फूर्त होता है किन्तु विदग्ध महाकाव्य परावलम्वी तथा अस्वय स्फूर्त होता है। आदि कवि वाल्मीक का रामायण आर्ष महाकाव्य है।

आर्ष का अर्थ ऋषि प्रणीत है।

समाज की प्रारम्भिक सहजावस्था म आर्ष महाकाव्य का निर्माण होता है उनमे स्वय स्फूर्तता होती है। उनकी कथा परोपजीवी नही होती, उनका कथानक लोक जीवन से सम्बद्ध और प्रामाणिक होता है। आर्ष काव्यो मे विशिष्ट जाति का इतिहास होता है। उनमे गेयता होती है। उनम प्रक्षेप की निरन्तर सम्भावना होती है। ये आकार मे वृहत् होते हैं।

किन्तु विदग्ध काव्य इनके विपरीत होते हैं जैसे—विदग्ध काव्यो के वर्ण्य विषय आर्ष महाकाव्यो पर आश्रित रहते हैं। इनकी रचना स्वय स्फूर्त न होकर कृत्रिम होती है। राजशेखर ने भी अपनी काव्य मीमासा मे इसका समर्थन किया है। विदग्ध महाकाव्यो की वर्णन सामग्री कलात्मक, कथात्मक तथा

ऐतिहासिक रूप में श्रुति स्मृति पुराण दर्शन, अर्थशास्त्र, नाट्यशास्त्र, कामशास्त्र, लोक जीवन, आदि से सङ्कलित होती है। संक्षेपतः, विदग्ध काव्य परोपजीवी होते हैं। बहुधा सम्पूर्ण विदग्ध महाकाव्य वाङ्मय रामायण महाभारत अथवा श्रीमद्भागवतोपजीवी हैं। इनका प्रेरणास्रोत मूलतः आर्षकाव्य होने पर भी इनका बीज अत्यन्त प्राचीन है। काव्यालोचकों का मत है कि विदग्ध महाकाव्यों मे वर्ण्य विषयों के कथा सूत्र बीज रूप से वैदिक सूक्त, राजस्तुतिपरक नाराशंसी, गाथा, यममभीय. इन्द्रजननीय, कथा, आख्यान, इतिहास, पुराण, आदि से सङ्कलित किये गये हैं।

काव्य मीमांसाकार राजशेखर ने काव्य मीमांसा में विदग्ध महाकाव्यों के बारह उत्पत्ति स्थान परिगणित किये हैं।

सम्पूर्ण विदग्ध महाकाव्यों का परिशीलन करने के पश्चात् निःसन्देहतया स्वीकार करना होगा कि राजशेखरदृष्ट विदग्ध काव्यों के उत्पत्ति स्थान मानो काव्यों की बारह खानें (खदाने) हैं। ऐसा मानने में यत्किञ्चित् अत्युक्ति ,नहीं है। विदग्ध काव्य वाङ्मय, अर्थशास्त्र, नाट्यशास्त्र, धर्मशास्त्र या कामशास्त्र द्वारा अनुशासित है।

विदग्ध महाकाव्यों के नायक बहुधा राजा लोग होते हैं। कहीं-कहीं देव भी हैं,-तो वे राजोचित आचार का परिपालन करते हुए देखे जा सकते हैं। विदग्ध महाकाव्यों द्वारा वर्णित आचार मन्वादि स्मृतिशास्त्र से सर्वत्र अनुमोदित होता है। स्मृतिशास्त्रोक्त राजधर्म का परिपालन काव्य का नायक राजा करता है।

विदग्ध महाकाव्यों में षाड्गुण्य, अरिषड्वर्ग, कुप्य, यथापराध दण्ड, चारचक्षु इत्यादि अनेक शब्दों का ऋण अर्थशास्त्र से लिया जाना सुस्पष्ट है।

दुरूह शास्त्रत्रयी[1] द्वारा प्रतिपादित चतुर्विध पुरुषार्थों का प्रतिपादन करने हेतु प्रवृत्त विदग्ध महाकाव्य मानो उनके कमनीय व्याख्याकार हैं।

**विदग्ध और आर्ष महाकाव्यों की भाषा शैली में अन्तर**

आर्ष काव्यों की भाषा सरल, सुबोध तथा प्रत्यक्ष बोलने जैसी, कथन मात्र प्रयोजनवती होती है। इसके विपरीत, विदग्ध काव्यों की भाषा परिष्कृत

---

१. धर्मशास्त्र, अर्थशास्त्र और कामशास्त्र।

अलङ्कृत कठिन, श्लेषयुक्त, ध्वनियुक्त तथा बुद्धिपूर्वक क्लृप्त होती है अर्थात् कथन कला का मानो प्रदर्शन करने वाली होती है।

व्याकरण की दृष्टि से भी आर्ष काव्यो की भाषा सरल एव सुबोध होती है। कर्ता, कर्म, क्रियापद क्रमश होते हैं। किन्तु विदग्ध महाकाव्यो की भाषा अपेक्षाकृत कम सरल-सुबोध होती है। फलत बुद्धि गम्यता उसमे होती है। इसकी भाषा विशेषण, क्रिया विशेषण समस्त पद, साधितशब्द (नाम धातु कृदन्त तद्धितादि प्रत्ययो से व्युत्पन्न) एव उभयालकार प्रधान होती है।

आशिक कुछ आर्ष काव्य और विदग्ध काव्यो मे समानता होने पर भी असमानता ही अधिक है। दोनो का उदगम एव विकास एकदम भिन्न प्रकार से होता है।

मुख्यत आर्ष काव्य स्वय स्फूर्त है तो विदग्ध काव्य परोपजीवी है। आर्ष काव्य के प्रणेता ऋषि होते हैं। (नानृपि कविरित्युक्तम। ऋषिश्च किल दर्शनात्। —भट्ट तौत) काव्य कौतुक नामक ग्रन्थ मे भट्ट तौत ने आर्ष काव्य का उदाहरण वाल्मीकि कृत रामायण कहा है। आचार्य आनन्दवर्धन ने रामायण—महाभारत को इतिवृत्त प्रधान कथाश्रय तथा सिद्ध रस प्रख्य ग्रन्थ माना है। इस आधार पर आर्ष और विदग्ध महाकाव्यो का भेद सुगमतापूर्वक हृदयगम किया जा सकता है।

पाश्चात्य काव्यालोचक भी लौकिक साहित्य को द्विधा विभक्त करते हैं। आर्ष काव्य ही आदि काव्य है। विदग्ध महाकाव्य प्राचीनोपजीवी होते हैं। यह कथन ही उनके विकास स्रोत के विषय मे पर्याप्त है। राजशेखर के अनुसार पूर्वोक्त काव्यो के बारह उत्पत्तिस्थानो[1] का अन्तर्भाव एकमात्र प्राचीनोपजीवी इस विशेषण से बहुत कुछ होता है।

---

१ श्रुति, २ स्मृति, ३ इतिहास, ४ पुराण, ५ प्रमाण विद्या, मीमासा न्याय, वैशेषिक) ६ समय विद्या, (शैव, वैष्णव, बौद्ध इत्यादि सम्प्रदाय [पन्थ]), ७ अर्थशास्त्र, ८ नाट्यशास्त्र, ९ कामशास्त्र (राजसिद्धान्तत्रयी), १० विभिन्न प्रदेशो के प्राकृत और सुसस्कृत (विदग्ध) जन, ११ इतिहास, भूगोल आदि के ज्ञान पर आधारित अथवा काल्पनिक व्यक्ति या स्थल का वर्णन, १२ हस्तिशिक्षा, रत्न परीक्षा, धनुर्वेद इ० विद्याकला आदि प्रकीर्णक।

**पाश्चात्य वर्गीकरण का समस्त सार** एकमात्र **'विदग्ध'** शब्द में समाविष्ट होता है। संक्षेप समर्पकता और सुविधा सब कुछ इस शब्द में ओतप्रोत (लबालब) विद्यमान है। इस शब्द से चातुर्य कलात्मकता, पाण्डित्य, नागर-भाव, सांस्कृतिक विकास आदि की समस्त अर्थ छटाएँ एकसमयावच्छेदकत्वेन (एकदम) अभिव्यक्त होती हैं।

इसका तात्पर्य कथमपि यह नहीं है कि विदग्ध शब्द से ज्ञापित होने वाले समस्त गुणों का आर्ष महाकाव्यों में एकान्तिक और आत्यन्तिक अभाव होता है। उत्तरोत्तर काल प्रवाह की विकासशील सामाजिक अवस्था में आर्ष काव्य की अपेक्षा विदग्ध काव्यों में ये गुण अधिक उत्कर्ष को प्राप्त होते रहने से आर्षेतर काव्य **विदग्ध महाकाव्य** की संज्ञा को प्राप्त होते रहे हैं। संक्षेपतः प्राचीन वाङ्मयी कथाओं को स्वस्व कालोचित नवीन आडम्बर रूप परिधानों से वेष्टित कर किया गया पुनः कथन ही विदग्ध महाकाव्य है।

संस्कृत कविता कामिनी की शैशवावस्था जो आर्ष काव्यों में दृष्टिगोचर होती है वह क्रमशः पाणिनी वररुचि, के काव्यों में समाप्त होती हुई-सी प्रतीत होती है। तदुत्तर कालिदास अश्वघोष आदि के काव्यों में क्रमशः उसकी प्रौढ़ता परिलक्षित होने लगती है।

संस्कृत कविता कामिनी को प्रौढ़ता की ओर अग्रसारित करने का श्रेय कविकुल गुरु कालिदास को है। कालिदासोत्तर काल में प्रौढ़ता को प्राप्त हुई संस्कृत कविता कामिनी में विदग्धता संचारित करने का एकमात्र श्रेय **महाकवि भारवि** को है।

महाकवि भारवि ने जिस एकमात्र रचना के आधार पर चिरकीर्ति उपार्जित की है उसके अन्तरङ्ग परीक्षण के आधार पर उसमें महाकवि के जीवन विषयक विश्वसनीय वृत्तान्त की कोई उपलब्धि नहीं होती। कालिदास की तरह ही इस महाकवि ने स्वयं अपने बारे में कुछ भी नहीं कहा है। अतः अगतिक होकर बाह्य प्रमाण सामग्री के आधार पर विद्वानों ने जो जानकारी इस महाकवि भारवि के विषय में प्रस्तुत की है उसका सारांश इस प्रकार है—

**भारवि का स्थिति-काल—**

ई० सन् १९२४ के पूर्व तक महाकवि भारवि के विषय में प्राप्त जानकारी बहुत ही अल्प थी किन्तु सन् १९२४ में दक्षिण भारत में महाकवि दण्डी विरचित

अवन्ति सुन्दरी कथा तथा अवन्ति सुन्दरी कथासार इन दो कथा कृतियों की उपलब्धियों से महाकवि भारवि के विषय में पर्याप्त जानकारी उपलब्ध हुई है। इन दोनों कथाओं की प्रमाणिकता के विषय में कुछ विद्वानों ने सन्देह प्रकट किया है किन्तु उनकी अप्रामाणिकता के विषय में कोई सशक्त प्रमाण उन्होंने विद्वान् विचारकों के सम्मुख उपस्थित नहीं किये हैं अतः जब तक तर्क सम्मत सशक्त प्रमाण इनके विरोध मे उपलब्ध नही होते तब तक इस जानकारी पर विश्वास न करने का कोई कारण नहीं है। इन कथाओं मे वर्णित महाकवि भारवि विषयक जानकारी इन कथाओं की उपलब्धि होने के पूर्व उपलब्ध जानकारी से अधिक विसङ्गत नहीं है, प्रत्युत उसमें वृद्धि करने वाली ही है।

अवन्ति सुन्दरी कथा और अवन्ति सुन्दरी कथासार 'दक्षिणभारती ग्रन्थमाला नं० ३ में पं० रामनाथ शास्त्री ने सम्पादित की है। तथा श्री० एस० रामकृष्ण कवि ने उस पर अत्यन्त उद्बोधक प्रस्तावना लिखी है। दण्डी कृत अवन्ति सुन्दरी कथा में महाकवि भारवि के विषय में उपलब्ध जानकारी का सारांश इस प्रकार है—

"भारत के वायव्य प्रदेश में आनन्दपुर नामक एक नगर है। इस नगर के निवासी एक ब्राह्मण परिवार जिसका गोत्र कौशिक है, महाराष्ट्र के नासिक मण्डल (जिला) के अचलपुर ग्राम में रहने चला गया। इस परिवार का नारायण स्वामी नामक सदस्य का दामोदर नाम का एक पुत्र था। यही दामोदर रवितुल्य प्रखर प्रतिभा के कारण 'भारवि' इस उप नाम से विख्यात हुआ। राजा विष्णुवर्धन के साथ इसकी मित्रता हुई। राजा विष्णुवर्धन के साथ भारवि कभी-कभी शिकार पर भी जाया करते थे। इस प्रसङ्ग में हुए पाप का प्रायश्चित्त करने हेतु भारवि तीर्थ यात्रा करने चले गये, तीर्थ यात्रा के समय में 'गंग' राज घराने के तत्कालीन दुर्विनीत नामक राजा से इनका परिचय हुआ तब इस राजा के आग्रह के कारण भारवि कुछ दिन उसके साथ भी रहे। राजा दुर्विनीत के सान्निध्य में रहते हुए कांचीपुरम् के सिंह विष्णु नामक पल्लवराज की प्रशस्ति में भारवि ने एक आर्या लिखी थी जिसका आशय इस प्रकार था कि— दानवराज हिरण्यकशिपु का पर्वतप्राय कठिन एवं विशाल हृदय विदीर्ण करने से जिनके नखों की प्रचण्ड शक्ति प्रकट हुई है और जो उस कारण संसार के उत्कर्ष एवं कल्याण का कारण बना वह विष्णु भगवान् का नरसिंह रूप तुम्हारा रक्षण करें।' विष्णु भगवान् की स्तुति में अपना सम्बन्ध बड़ी

खूबी (कुशलता) से वर्णन करने वाले इस भारवि विरचित आर्या (छन्द) के श्रवण मात्र से सिंह विष्णु को महान् आह्लाद प्राप्त हुआ और उसने इस आर्या के प्रणेता विद्वान् महाकवि भारवि को ससम्मान अपने राजदरबार में ले आया। इसी पल्लवराज सिंह विष्णु के सान्निध्य में निवास करते हुए (समय में) भारवि को तीन पुत्र-रत्न प्राप्त हुए। इन तीन पुत्रों में **मनोरथ** नामक पुत्र को **वीरदत्त** नाम का पुत्र हुआ। इस वीरदत्त की पत्नी का नाम गौरी था। वीरदत्त और गौरी से सुप्रसिद्ध **दण्डी** कवि का जन्म हुआ।"—आवन्ति सुन्दरी कथा १-११-३८ तथा आवन्ति सुन्दरी कथासार।

महाकवि दण्डी के वंशधर आज भी विद्यमान हैं। वाशिम (महाराष्ट्र), हरिद्वार, वाराणसी और ग्वालियर में ये लोग बस गये हैं।

वाराणसी के सुप्रसिद्ध वेदपाठी **स्व० रामचन्द्र बालमुकुन्द भट्ट** वाशिमकर का ब्रह्मघाट पर स्थित **'दण्डेभवन'** महाकवि दण्डी के वंशधर होने की स्मृति में ही निर्मित करने की बात स्वयं श्री रामचन्द्र भट्ट जी ने ही कही थी। इनका गोत्र भी कौशिक ही है। आजकल इनके पौत्र **श्री वटुकनाथजी वाशिमकर** विद्यमान हैं और इसी भवन में निवास करते हैं।

भारवि का **दाक्षिणात्य** होने की बात अवन्ति सुन्दरी कथा की उपलब्धि होने से पूर्व ही विद्वन्मान्य हो चुकी है। **श्री राजाराम रामकृष्ण भागवत** ने मराठी भाषा में लिखी **'माराठ्यांच्या सम्बन्धाने चार उद्गार'** नामक पुस्तक में भारवि का दाक्षिणात्य होना सप्रमाण सिद्ध किया हुआ है। उत्तरीय भारत में **दाक्षिणात्य का अर्थ महाराष्ट्रीय** है। वंशधरों के आधार पर भारवि शुक्ल यजुः शाखीय ब्राह्मण थे। **'राधा माधव विलास चपू'** में **श्री० राजवाडेजी** ने उत्तरीय भारत से शुक्ल यजुः शाखीय ब्राह्मणों का महाराष्ट्र में जाकर बसना स्वीकार किया है। उपर्युक्त कथा में वर्णित आनन्दपुर गुजरात का वर्तमान आणन्द जो बड़ौदा और अहमदाबाद के मध्य में है, तथा नासिक मण्डल का अचलपुर वर्तमान वह्लाड प्रान्त का (महाराष्ट्र) एलिचपुर (पूर्व मध्यप्रदेश सी० पी०) समझा जाता है। पल्लवराज सिंह विष्णु का समय तथा गंग राजघराने का दुर्विनीत का समय ई० स० ५७५-६०० के लगभग राज्य शासन का माना जाता है। भारवि का इनके सान्निध्य में निवास उपर्युक्त कथा में वर्णित है। पल्लव नृप शैव थे। सिंह विष्णु के पुत्र **महेन्द्रवर्मा** (६००-६३०) इसी का अपर नाम **महेन्द्र विक्रम** है। **'मत्तविलास'** नामक एक प्रहसन इसने संस्कृत में

लिखा है। गग घराने के उपलब्ध प्राचीन लेखो से विदित होता है कि राजा दुर्विनीत ने 'बृहत्कथा' का संस्कृत म रूपान्तर किया था।

भारवि कृत किरातार्जुनीय महाकाव्य के पन्द्रहवे सर्ग पर एक टीका भी इसने लिखी थी। 'गम्मरेड्डिपुर-लेख' के नाम से विख्यात् लेख इस विषय म मननीय है। इसका समय षष्ठशताब्दी का पूर्वार्ध माना जाता है। राजा दुर्विनीत का राज्य शासन काल ५८० निश्चित किया जाता है अत भारवि के समय की यही उत्तर सीमा मानना अनिवार्य है।

यदि टीकाकार दुर्विनीत और आवन्ति सुन्दरी कथा मे वर्णित दुर्विनीत अभिन्न है तो मेक्समूलर महोदय न India, what can it teach us नामक पुस्तक म दुर्विनीत का समय ई० सन् ४७० माना है। इसके आधार पर महाकवि भारवि का समय इससे पूर्व या समकालिक मानना चाहिये। ऐसा प्रो० गोस्वामी जी कहते हुए महाकवि भारवि का स्थिति काल चतुर्थ शताब्दी का अंतिम भाग या पंचम शताब्दी का प्रारम्भिक काल मानना चाहिये, ऐसा अभिमत अभिव्यक्त करते है। प्रो० कीथ अवन्ति सुन्दरी कथा वृत्तान्त को मान्यता नही देते किन्तु वे तदर्थ कोई ठोस प्रमाण प्रस्तुत नही कर सके है। प्रो० कीथ महाकवि भारवि का समय छठी शताब्दी का उत्तरार्ध मानते हैं।[1] कही-कही पल्लव नरेश सिंह विष्णु का समय ई० स० ५२० भी लिखा मिलता है। महा कवि दण्डी का समय ई० स० ६३५ ७०० प्राय माना जाता है। अवन्ति सुन्दरी कथा वृत्तान्त के आधार पर महाकवि दण्डी महाकवि भारवि के प्रपौत्र माने जाते हैं।

तीन पीढियो म लगभग ७५ वर्ष का अन्तर असम्भव प्रतीत नही होता। द्वितीय पुलकेशी की प्रशस्ति म लिखे गये उत्कीर्ण शिलालेख[2] (जो 'एहोल' स्थान म ई० सन् ६३४ म उत्कीर्ण हुआ है।)

महाकवि भारवि की महत्ती महाकवि कालिदास के तुल्य होने का उल्लेख करता है। यह उत्कीर्ण शिलालेख बीजापुर जिले के एक जैन मन्दिर से प्राप्त हुआ है। जो आज भी सुरक्षित है। इस प्रकार की प्रतिष्ठा प्राप्त करने के

---

१ ए हिस्ट्री ऑफ दी संस्कृत लिट्रेचर, पृ० १०६।

२ 'येनायोजिनवेश्म स्थिरमर्थविधौ विवेकिना जिनवेश्म।
स विजयतां रविकीर्ति कविताश्रित कालिदास भारवि कीर्ति.॥

लिये न्यूनातिन्यून सौ-पचास वर्ष कीर्ति स्थिर होने के लिये लगना आवश्यक ही है। सुप्रसिद्ध जर्मन विद्वान् याकोवी महाशय महाकवि भारवि का समय महाकवि माघ के पूर्व छठी शताब्दी का पूर्व भाग मानते हैं।[१] इस प्रकार कुल मिलाकर ई० सन् ५२० से ५८० के मध्य महाकवि भारवि का समय मानना युक्ति संगत है[२]।

जयादित्य कृत काशिकावृत्ति (सप्तम शताब्दी) में पाणिनी सूत्र १-३-२३ की व्याख्या में महाकवि भारवि कृत किरातार्जुनीयम् के तृतीय सर्ग के १४वें श्लोक का अंश 'संशय्य कर्णादिषु तिष्ठते यः' उद्धृत हुआ है। अतः महाकवि बाण (सप्तम शताब्दी का पूर्वार्ध) के द्वारा हर्षचरितम् में महाकवि कालिदासादि के साथ महाकवि भारवि का नामोल्लेख न किया जाना महत्वपूर्ण नहीं है। श्री० ऑर्थर मेकडानल महोदय भारवि का समय छठी शताब्दी के पूर्व मानते हैं[३]। महाकवि माघ पर महाकवि भारवि का सुस्पष्ट प्रभाव काव्यतत्वविद् विद्वानों के द्वारा मान्य हो चुका है।

अवन्ति सुन्दरी कथासार में उद्धृत दामोदर और भारवि अभिन्न है। हमारे मत में दोनों एक ही व्यक्ति हैं। इनकी प्रतिभा रवि सदृश प्रखर होने से इन्हें भारवि विद्वज्जनों ने कहा और ये आगे इसी नाम से सुविख्यात हो गये। महाकवि दामोदर भारवि जिनका अपर नामधेय था, महाकवि दण्डी के प्रपितामह हैं।

अन्तःसाक्ष्य का नितान्त अभाव होने के कारण महाकवि भारवि के स्थिति काल के विषय में मतभेद होना स्वाभाविक है किन्तु बाह्य साक्ष्य के रूप में

---

१. "We therefore cannot place Magha later then about the middle of the sixth century, and Bharavi, who is older then Magha bry at least a few decades, about the beginning of the sixth century."

—व्हिएना ओरिएण्टल् जर्नल् ३-२ पृष्ठ १४८.

२. डॉ० केशवराव मुसलगांवकर का शोध प्रबन्ध 'संस्कृत महाकाव्य की परंपरा' पृष्ठ ३६७ देखिये।

३. 'ए हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिट्रेचर' पृष्ठ ३२९।

उपलब्ध प्रमाणो के आधार पर महाकवि भारवि के समय की उत्तर सीमा छठी शताब्दी म होने के विषय म सन्देह नही है ।

महाकवि भारवि की अर्थगाम्भीर्य समन्वित वाणी सभी को आकर्षित करती है । अत विद्वत्वर्ग उनके स्थान को अपने इष्ट स्थान से जोडने की बौद्धिक कसरत करते हैं । यह भी भारवि की प्रतिष्ठा म वृद्धि करने वाली ही बात मानी जानी चाहिय । कुछ विद्वान् बाह्य साक्ष्य के आधार पर सत्य तथ्य जानकर भी मौन हो जाते हैं । उसका कारण एक मात्र यह है कि तथ्य स्वीकार करने पर महाकवि भारवि से हम कुछ दूर से हो जावेंगे, ऐसा मन म भय होना ही हो सकता है ।

'गुणा पूजास्थान गुणिषु लिङ्ग न च वय' इसके साथ यदि स्थानम् तथा जाति और जोड लिया जावे तो कवि कहाँ के निवासी और किस जाति मे उत्पन्न हुए यह विवाद महत्वपूर्ण नही रहेगा ।

**किरातार्जुनीयम् के व्याख्याकार—**

म० क० भारवि की सरस वाणी के लगभग ३४ व्याख्याकार हुए है । इनमें प्रमुख म० म० मल्लिनाथ हैं ।

**टीकाकार मल्लिनाथ**

वेदभाष्य कर्ताओ म जो प्रतिष्ठा सायण की है वही प्रतिष्ठा महाकाव्यो के टीकाकार म० म० मल्लिनाथ को प्राप्त है । काव्याध्ययन के क्षेत्र म मल्लिनाथ की टीका सर्वाधिक प्रचलित है । मल्लिनाथ ने भारवि की वाणी को 'नारिकेलफल सम्मित' कहा है । किरातार्जुनीयम् पर 'शब्दार्थ दीपिका' नामक चित्रभानु कृत एक विद्वन्मान्य टीका है किन्तु यह टीका प्रारम्भिक केवल तीन सर्गो पर ही है । मल्लिनाथ तैलङ्ग ब्राह्मण थे इनका गोत्र 'कश्यप' था । कोलाचल इनकी वशक्रमागत उपाधि थी । इनके पिता का नाम कपर्दिन था । पेद्दिभट्ट और कुमार स्वामी इनके पुत्र थे । कुमार स्वामी ने प्रताप रुद्रीय नामक साहित्य शास्त्रीय ग्रथ पर लिखी टीका है । महामहोपाध्याय इनकी विरुदावली थी[१] । ये सर्वशास्त्र पारङ्गत उद्भट विद्वान थे । म० म० मल्लिनाथ

---

१ सस्कृत कोश कार श्री० वामन शिवराम आपटे ने अपने कोश म इसका अर्थ बहुत बडा उपाध्याय, अध्यापक, महापण्डित, विद्वान और प्रसिद्ध पण्डितो को दी जाने वाली सम्मान सूचक उपाधि कहा है । उदाहरण के (क्रमश)

को उच्चकोटि की प्रतिष्ठा प्राप्त थी, इनका सुवर्णाभिषेक हुआ था। इनका प्रादुर्भाव समय १४००-१४१४ ई० के लगभग इतिहासकार मानते हैं। म० म० मल्लिनाथ की टीका 'घण्टापथ' (राजपथ) यथार्थनामा है। अर्थगाम्भीर्य के कारण यत्र तत्र दुरुह (जो सहज बोधगम्य नहीं) है, घण्टापथ का निर्माण कर निश्चय ही रसिक जनों के लिये भारवि की वाणी को सहज बोधगम्य बना दिया है। घण्टापथ टीका संक्षिप्त है। गागर में सागर की भाँति अनेक शास्त्रीय प्रमेयों को उद्घाटित करने वाला कोश उसे कहा जाय तो अधिक समीचीन होगा। काव्य रसास्वादन करने की इच्छा रखने वालों पर मल्लिनाथ के अपरमित उपकार हैं।

चित्रभानु और मल्लिनाथ—

शब्दार्थ दीपिका और घण्टापथ टीका में कहीं-कहीं मतभेद दृष्टिगोचर होता है। भारवि के भाव को सहज हृदयंगम कराने में चित्रभानु कृत शब्दार्थ दीपिका की क्षमता—अनुपम है। चित्रभानु का गद्य प्रशंसनीय है। अर्थविवेचन के क्षेत्र में इनकी प्रतिभा सहृदयों को चमत्कृत करती है। चित्रभानु की बहुज्ञता एवं विभिन्न शास्त्रीय सिद्धान्तों का अविकल तलस्पर्शी ज्ञान टीका में यत्र-तत्र झलकता है। म० म० मल्लिनाथ किरातार्जुनीयम् महाकाव्य का नेता अर्जुन को मानते हैं।[1] किन्तु चित्रभानु युधिष्ठिर को ही नेता मानते हैं।

---

रूप में कोशकार ने महामहोपाध्याय मल्लिनाथ का नाम उधृत किया है। ब्रिटिश राज्यकाल में भी संस्कृत के प्रकाण्ड विद्वानों को यह सम्मान सूचक उपाधि दी जाती थी जैसे—महामहोपाध्याय डॉ० गंगा नाथ झा, डॉ० पा० काणे० डॉ० वि० वि० मीराशी, पुण्यश्लोक पं० लक्ष्मण शास्त्री द्रविड़, पं० सदाशिव शास्त्री मुसलगांवर। पं० गोपीनाथ कविराज, पं० नारायणशास्त्री खिस्ते, पं० वासुदेवशास्त्री अभ्यंकर, पं० गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी आदि।

१. नेता मध्यम पाण्डवो भगवतो नारायणस्यांशजः,
तस्योत्कर्षकृतेऽनुवर्ण्यचरितो दिव्यः किरातः पुनः।
शृङ्गारादि रसोऽङ्गमत्र विजयी वीरः प्रधानो रसः,
शैलाद्यानि च वर्णितानि बहुशो दिव्यास्त्रलाभः फलम्॥

चित्रभानु ने अपनी मान्यता के आधार मे प्रस्तुत तर्क रमणीय होते हुए भी काव्यमर्मज्ञो को ग्राह्य नही हो पाये। इस काव्य म वीररस का प्राधान्य है। शृङ्गारादि रस गौण हैं। पाशुपतास्त्र लाभ इस महाकाव्य का उद्दिष्ट (फल) है। इसमे साधर्म्यप्रधान अर्थालकारो का वैदूष्यपूर्ण सफल एव विपुल प्रयोग हुआ है। अन्य उपमा, उत्प्रेक्षा, काव्यलिङ्ग आदि अनेक अलकारो का हृद्य प्रयोग हुआ है। भारवि का अलकार प्रेम और नैपुण्य देखना चाहे तो इस महाकाव्य का १५वाँ मर्ग देखिये। कवि ने एकाक्षर¹ द्व्यक्षर निरोष्ठ्य² श्लोको की भी इस काव्य म रचना की है। इसम शब्दालकारो के चमत्कृतिजनक प्रयोग सहृदयो को आल्हादित करने म पूर्णत समर्थ हैं।

इस महाकाव्य की शैली,³ काव्य ममज्ञ विद्वान् वैदर्भी रीति⁴ ही मानते है। प्राय इसम प्रदीर्घ समास नही हैं। इसम वीर रसोचित ओजगुण अनुपम है। श्रृगार वणन के समय का माधुर्य गुण भी सहृदय हृदयाल्हादकारी है।

महाकवि भारवि के पद प्रयोग अर्थ गाम्भीर्य युक्त और सुस्पष्ट है—

'स्फुटता न पदैरपाकृता न च न स्वीकृतमर्थ गौरवम्।
रचिता पृथगर्थता गिरा न च सामर्थ्यमपोहित क्वचित्॥

—किराता० २।२७

महाकवि भारवि ने अपनी इस विद्वन्मोदतरङ्गिणी-कृति मे अनेक अप्रसिद्ध

---

१. न नो ननुन्नो नुन्नो नो नाना नाना न ना न नु।
नुन्नोऽनुन्नो न नुन्ने नो नाने ना नुन नुन्न नुन्॥ १५-१४

२ इति शासति सेनान्या गच्छतस्तान नेकधा।
निषिध्य हसता किञ्चित्तस्थे तत्रान्ध कारिणा॥ १५-२९

३ शैली=रीति। अथ रीति—
पद सघटना रीतिरङ्गसस्था विशेषवत्।
उपकर्त्री रसादीना सा पुन स्याच्चतुर्विधा॥
१. वैदर्भी, २ गौडी, ३. पाचालिका, ४ लाटी च।

४ अथवैदर्भी लक्षणम्—
माधुर्यव्यञ्जकैर्वर्णे रचना ललितात्मिका।
अवृत्तिरल्पवृत्तिर्वा वैदर्भी रीतिरिष्यते॥ —सा० दर्पणत

छन्दों का भी प्रयोग किया है किन्तु इस द्वितीय सर्ग में केवल चार छन्दों का ही प्रयोग हुआ है।

श्लोक १ से ५६ तक वियोगिनीछन्द ५७वे में उपजाति ५८वे में पुष्पिताग्रा और ५९वें में वसन्त तिलका नामक छन्द का प्रयोग किया है। (परिशिष्ठ क्र० १) देखिये।

भारवि पर कविकुल गुरु का प्रभाव सुस्पष्ट है। कालिदास से भारवि ने भाव, वर्णन, शब्द आदि का ऋण ग्रहण किया है। 'लभ्याधरित्री तव विक्रमेण' 'शिलोच्चयं चारु शिलोच्चयं तम्।' आदि स्थानों में कालिदास का ऋण मुखर हो उठता है।

तृतीय सर्ग के छत्तीसवें श्लोक में तुषारलेखाऽकुलितोत्पलाभे पर्यश्रुणी मङ्गल भङ्ग भीरुः अगूढ़भावाऽपि विलोकने सा न लोचने मीलयितुं विषेहे ॥ महाकवि भारवि ने अपनी मौलिक प्रतिभा शक्ति से साक्षात् कालिदास ही जैसे बोलने का आभास उत्पन्न करने का चमत्कार कर दिखाया है। अगूढ़ भावा पांचाली अर्जुन को साक्षात् करते समय अपने नेत्रों को अमंगल अश्रुपात के भय से निमीलित न कर सकी।

महाकवि भारवि ने स्त्री के प्रेरक शक्ति वाले स्वरूप को कितनी सहजता से अङ्कित कर दिखाया है, देखिये तृतीय सर्ग में व्यास जी ने भावी युद्ध में विजयी होने हेतु शंकर भगवान् को प्रसन्न कर उनसे पाशुपतास्त्र प्राप्त कर लेने का आदेश अर्जुन को देने के बाद अर्जुन अपने आत्मीय जनों से हिमालय पर्वतान्तर्गत इन्द्रकील पर्वत पर जाने हेतु विदा माँगने जाता है। इसी प्रक्रम में वह द्रौपदी से मिलने जाता है। उस अवसर पर अर्जुन प्रणयिनी द्रौपदी वीराङ्गनोचित उसे सन्देश देती है—(प्रसङ्ग का औचित्य महाकवि ने कैसा परखा है इसकी तुलना वेणी संहारकार भट्ट नारायण से कीजिये—रण के मैदान से दुर्योधन अपनी पत्नी से जा मिलता है और शायद पुनः मिलन न हो सके इस धारणा से दोनों की रति क्रीड़ा में प्रवृत्ति कितनी असामयिक है!) भारवि की द्रौपदी ऐसे कठिन प्रसङ्ग में भी कितनी सावधान है देखिये, वह अर्जुन को प्रेरणा किस मधुरता के साथ देती है—

'तदाशुकुर्वन् वचनं महर्षेर्मनोरथान्नः सफली कुरुष्व।
प्रत्यागतं त्वाऽस्मि कृतार्थमेव स्तनोपपीडं परिरब्धुकामा ॥५४॥

अलकृत शैली के जनक महाकवि भारवि माने जाते हैं। महाकवि भारवि की कविता म चमत्कार का बाहुल्य है।

**भारतीय मूल कथा मे भारवि कृत परिवर्तन—**

किरातार्जुनीयम विदग्ध महा काव्या के अन्तर्गत परिगणित होने की बात प्रारम्भ म हम कह चुके हैं। किरातार्जुनीयन् का उपजीव्य महाभारतीय कथा है। यह कथा वन पव म अर्जुनाभिगमन नामक (उप) पर्व सत्ताईसवें अध्याय से चालीसवें अध्याय तक कही गई है। चौदह अध्याय वाली कथा को महाकवि ने अठारह सर्गों म कहा। महाभारतीय कथासूत्र यथार्थ और सरल है।[1] महाभारतीय कथा म २७ और २८वें अध्यायो म द्रौपदी युधिष्ठिर से उनके कोप को उद्दीप्त करने हेतु कठोर वचन कहती है। इसके बाद युधिष्ठिर क्रोध त्यागकर शांति धारण करने का उपदेश देते हैं। ३०-३१ ३२ अध्यायो मे द्रौपदी और युधिष्ठिर का वार्तालाप है। युधिष्ठिर क्षमा और द्रौपदी शत्रु प्रतिकार की बात का युक्ति युक्त प्रतिपादन करते हैं। इसक बाद भीम युधिष्ठिर सवाद है। (३४ से ३६ तक) ३६वें अध्याय म व्यासजी का आगमन होता है। युधिष्ठिर की आज्ञा से अर्जुन इन्द्रकील पर्वत पर जाता है। कैरातपर्व म अर्जुन का कठोर तपस्या के विषय म शकर और मुनिगणा म वार्तालाप, उसके बाद किरात वेश धारी शिव के साथ अर्जुन से युद्ध, भगवान् शिव प्रसन्न होकर प्रकट होते हैं। अर्जुन द्वारा शिव स्तुति पाशुपत अस्त्र प्रदानकर भगवान शकर प्रस्थान करते हैं। (४१ वा अध्याय) किरातार्जुनीयम् के कथा सूत्र का आधार यही कथा है। लेकिन महाकवि भारवि की प्रतिभा से परिष्कृत किरातार्जुनीयम् महाकाव्य का विस्तार पाण्डित्य कवित्व एव कल्पकत्व ने नाटकीय ढग के सवाद रमणीय तथा कलात्मक वणना के सहारे अठारह सर्गों तक विस्तृत कर दिखाया है। इस कृत्रिम प्रपञ्च के कारण कथा का प्रवाह जहाँ-तहाँ अवरुद्ध सा हो जाता है किन्तु भारवि अपने प्रतिभा नैपुण्यवश किसी को उद्वेजित होने नही देते। भारवि कि विशेषता यह है कि वह उपजीव्य भारतीय कथास्रोत से भटकता नहीं है। मूलस्रोत रूपी कथा से साम्य और सामीप्य रखते हुए भी अपनी मौलिकता का प्रकाशन करने मे कवि सफलता प्राप्त करता है। भारवि ने जहाँ-तहाँ

---

१ महाभारत की गणना काव्य म नही इतिहास म विद्वान् लोग करते हैं उसका आधार यही है।

परिवर्तन भी अपनी लक्ष्य सिद्धि के लिये किया है। प्रथम और द्वितीय सर्ग में द्रौपदी, भीम तथा युधिष्ठिर के आपसी संवादों के कारण कथानक का प्रारम्भिक भाग अतीव प्रभावशाली एवं सजीव हो उठा है। तृतीय में व्यास का धर्मराज युधिष्ठिर को उपदेश देना कवि की अपनी मौलिक कल्पना है। महाभारतीय इस कथा में व्यासजी का कोई स्थान ही नही है तथा युधिष्ठिर आदि की आपसी बात-चीत भी विशेष महत्त्वपूर्ण नही है। भारवि ने महाकाव्य के प्रारम्भ में राजनैतिक मौलिक सिद्धान्तों का प्रवचन किया है। भारवि ने कर्म-योग के दार्शनिक तत्वों का उपदेश दिलाकर संन्यास तथा शान्ति के सिद्धान्त का खण्डन कर दिया है। एकादश सर्गस्थ इन्द्र और अर्जुन के वार्तालाप के मिष् से निवृत्ति मूलक संन्यास प्रवृत्ति का खण्डन किया है और प्रवृत्ति परकता एवं व्यावहारिकता की ओर इंगित करते हुए उसका समर्थन किया है। महा-भारतीय कथा में व्यासजी ने युधिष्ठिर को मन्त्रदीक्षा दी है और युधिष्ठिर के द्वारा अर्जुन को दीक्षा दिलवायी गई है किन्तु भारवि ने स्वयं व्यास के द्वारा ही अर्जुन को मन्त्रदीक्षा दी है। भारवि ने इस प्रकार मूल कथा को यत्र-तत्र मोड़ देकर अपनी प्रतिभा का विस्तार करने हेतु क्षेत्र अर्जित कर लिया है। भारतीय कथा में अर्जुन मन्त्रबल से इन्द्रकील पर्वत पर जा पहुँचते हैं किन्तु भारवि अर्जुन को व्यास जी की आज्ञा से यक्ष के द्वारा वहाँ पहुँचा देते हैं। प्रसङ्गोपात्त मार्गस्थ हिमालय गन्धमादन तथा इन्द्रकील पर्वतों का वर्णन कर भारवि अपनी कृति को महाकाव्यत्व के रूप से अलंकृत करने में सफलता प्राप्त करते हैं। इन्द्रकील पर्वत पर जाकर अर्जुन ने तप किया, अर्जुन की तपस्या का वर्णन और उससे स्थावर जंगम सभी को प्रभावित करना यह भी भारवि की अपनी मौलिक कल्पना है। महाभारतीय कथा में यह कहीं नहीं है। महाभारतीय कथा में इन्द्र अर्जुन को तपस्या से विरत करता है किन्तु भारवि वनेचरों द्वारा अर्जुन की तपस्या का वृत्तान्त इन्द्र को सुनवाता है, सुनकर इन्द्र अत्यन्त प्रसन्न होता है। किसी प्रकार इन्द्र अपने हर्ष को रोककर अप्सराओं को अर्जुन की तपस्या की परीक्षा करने हेतु अप्सराओं और गन्धर्वों को वहाँ भेजता है। अर्जुन के समीप जाकर उन्होंने अर्जुन को तपस्या से विरत करने के प्रयत्न किये किन्तु सफल नहीं हुए व लौट गये। इस प्रसङ्ग को उत्पन्न कर भारवि ने अप्सराओं की विलास-क्रीड़ाओं का वर्णन कर महाकाव्य की शोभा को वृद्धिगत कर लिया है।

काव्यशास्त्रीय नियमानुसार महाकाव्यत्व के सम्पादनार्थ सध्या, रात्रि, सुरतादि वर्णन करने का अवसर भारवि ने प्राप्त कर लिया। महा भारतीय कथा मे शिवमृगया निमित्त से शिव-पार्वती कुछ गणा के साथ किरात वेश म आते हैं। किरातवेशधारी शिव और अर्जुन का मल्ल युद्ध हाने का भी वर्णन है। पार्वति और अन्य गणो को केवल दर्शक के रूप म वहाँ उपस्थित होना कहा गया ह। किन्तु भारवि अपनी मौलिक प्रतिमा की सृष्टि करत हुए स्कन्द के सेना पतित्व म शिवसहित उनकी सेना के साथ मृगयामूलक अर्जुन का युद्ध करात हैं और अर्जुन को भारवि विजयी भी बनाते हैं फिर किरात वेश म शिव मायावी अस्त्रा द्वारा अर्जुन के साथ युद्ध करते हैं उस समय अर्जुन के सम्पूर्ण अस्त्र विफल हो जात हैं। अन्ततागत्वा दोनो मे द्वन्द्व युद्ध होता है। इसका वर्णन करने म भारवि १५ से १८ सर्गों तक (चार सर्ग) खर्च कर पाठक के समक्ष युद्ध का सजीव दृश्य उत्पन करने म अत्यधिक सफल हुए हैं।

महाकाव्यत्व सम्पादनार्थ युद्ध के दृश्या का वर्णन मायावी अस्त्रा और उनके परिणामा तथा सना के वर्णन का अवसर महाकवि अपनी प्रतिभा से सन्नुप्त करते हैं। मौलिक कथा मे और भारवि की कथा मे युद्ध की परिसमाप्ति भिन्न-भिन्न प्रकार से होती है। महाभारतीय कथानुसार किरात से युद्ध करता हुआ अर्जुन मूर्छित हो जाता है और मूर्छानिवृत्ति के पश्चात् वह देखता है कि जो माला उसने प्रात काल पूजा मे शिवार्पण की थी वही माला किरात के सिर पर है। इससे वह समझ गया कि किरात स्वय शिव ही है किन्तु भारवि की कथा मे शिवजी मल्ल युद्ध करत हुए उछलकर आकाश मे चले जा रहे थ किन्तु अर्जुन ने उछलकर उनके नीचे से पैर पकड लिय। इसस भोलानाथ आशुतोश शकर प्रसन्न हो गये और उन्होंने अपने असली रूप म अर्जुन को दर्शन दिया।

महा भारतीय मूल कथानुसार अर्जुन पाशुपतास्त्र प्राप्ति क पश्चात दर्शनार्थ स्वर्ग जाता है और फिर अपन भाइयो के पास लौटता है। इस प्रसङ्ग म अनक आख्यानोपाख्यान वर्णित हुए हैं लेकिन भारवि का अर्जुन पाशुपतास्त्र की प्राप्ति होने के पश्चात् सीधा लौटकर अपने भाइया और द्रौपदी से जा मिलता है।

महाभारतीय कथा और भारवि की काव्य कथा मे मुख्यत अन्तर ये हैं—
महाकवि भारवि न कथा के पात्रो के स्वरूप मे बहुत कुछ परिवर्तन

किया है। जैसे महाभारतीय भीमसेन उद्धत है किन्तु भारवि का भीमसेन राजनीति विचक्षण है।

महाभारतीय कथा में—किरात वेशधारी शंकर उमा के साथ आते हैं और एकाकी ही अर्जुन से युद्ध करते हैं, किन्तु भारवि की कथा में—शंकर सेना सहित अर्जुन के साथ युद्ध करते हैं। अर्जुन अपने बाहुपराक्रम से सेना को क्षत-विक्षत कर परास्त करता है। सैन्य वर्णन कर कवि अर्जुन की वीरता की श्रीवृद्धि करता है। युद्ध का वर्णन भी सजीव है। महाभारतीय कथा के अन्तर्गत जो किरातार्जुनीय युद्ध का वर्णन हुआ है वह भारवि जैसा सरस नहीं है। वह नीरस एवं शुष्क है। महाकाव्यत्व सम्पादनार्थ अपेक्षित वर्णन के लिये क्षेत्र एवं अवसर भारवि ने स्वयं अपनी प्रतिभा के बल से उत्पन्न कर दिखाये हैं।

भारवि ने यथास्थान अर्जुन की तपस्या का वन, वनस्थली तथा अनेक विहंगम दृश्यों का शब्दचित्र सजीव कर दिखाने का अद्भुत नैपुण्य प्रदर्शित कर दिखाया है। भारवि के कथापात्र साधारण मानव जैसे ही हैं। महाभारतीय कथा के पात्र जैसे अतिमानव हो जाते हैं वैसे अतिमानव नहीं होते हुए भी युक्ति और बुद्धि का आश्रय लेकर वही कार्य कर दिखाने में सफलता प्राप्त करते हैं। भारवि की कथा में अतिमानवीय तत्व नगण्य हैं अथवा गौण हैं।

प्रकृति चित्रण का कार्य भी भारवि ने महाभारतीय कथा शैली से एकदम भिन्न ढंग अपनाकर किया है।

इससे भारवि के महाकाव्य का सौन्दर्य बढ़ा है। भारवि ने प्रकृति वर्णन यथास्थान किया है।

**महाकवि भारवि का व्यक्तित्व**

महाकवि भारवि के विषय में अन्तः साक्ष्य के आधार पर प्रत्यक्ष कोई प्रमाण सामग्री प्राप्त नहीं होती है। कुछ विद्वान् उनकी कृति किरातार्जुनीयम् में प्राप्त संकेतों को तर्क द्वारा उनके व्यक्तित्व का परिचायक मानने का आग्रह करते हैं। वे तर्क आपातरमणीय भले ही मालूम हों किन्तु उनमें विचार सहता का अभाव होने से उसका आश्रय करना हम ठीक नहीं समझते। जैसे किरातार्जुनीयम् में राजनीति की चर्चा है अतः वे राजनीति के धुरन्धर पण्डित हैं। वे कामशास्त्र के भी पण्डित हैं, रसिक नहीं। शृंगार के कलापक्षीय

कवि हैं। कालिदास प्रणय के कवि हैं, भारवि प्रणय कला के कवि हैं। भारवि का भाषा पर प्रभुत्व छन्दालकार के क्षेत्र मे उनकी गति अबाध है। भारवि स्पष्टवादिता मे विश्वास करने वाले थे। (किराता० १।२)

वे मधुरता की अपेक्षा हितकारिता में अधिक विश्वास करते थे। (कि० १।४)

वे अपने स्वामी को गुमराह करना पाप समझते थे। (कि० १।५)
वे स्वाभिमान को सर्वोपरि मानते थे। (कि० २-२०, ११ ५६)
वे जीवन म तेजस्विता के पक्षपाती थे। (कि० १७।१६)
वे गुणार्जन ही जीवन का लक्ष्य मानते थे। (कि० १२।१०)
वे स्वाभिमान की रक्षा हेतु कष्ट सहन करना उचित समझते थे। (कि० १४।१३)

वे कीर्ति नष्ट कर जीना पसन्द नहीं करते थे। (कि० ११।७३)
वे भौतिक जीवन की नि सारिता जान चुके थे। (कि० ११/२३)
वे आभिजात्यता को श्रेष्ठ मानते थे और नीच वर्ग के व्यक्तियों के साथ सहवास करना अनुचित मानते थे। (कि० १४।२२)
वे जैसे के साथ तैसा ही व्यवहार करना उचित मानते थे। (कि० १।३०)

वे सज्जन और विद्वानो के साथ मैत्री मे गर्व अनुभव करते थे। (कि० १३।५२)

वे ग्राम्य जीवन से भली-भांति परिचित थे। (कि० १७।२०) (कि० ४ सर्ग)

वे जीवन त्याग और तपस्या के लिए उपयोगी मानते थे। (कि० ७।२७)
वे दैव और उद्योग दोनो को सिद्धि म कारण मानते थे। दैव की विपरीत दशा मे उद्योग की सफलता म वे विश्वास नही करते थे। (कि० १६।६३)

इत्यादि भारवि की कृति मे उपलब्ध विचारो के आधार पर उनके व्यक्तित्व की कल्पना करने का आनुमानिक प्रयास है। रचना म अभिव्यक्त विचारो के आधार पर रचनाकार कवि के व्यक्तित्व की परिकल्पना करने से चौर पचाशिका और मृच्छकटिक की रचना करने वाले कवि के विषय मे

अन्याय होगा। कवि क्रान्तदर्शी होता है। कवित्व के बल से उसकी सर्वत्र गति होती है। काव्य में वर्णित विचार उसके चरित्र परिचायक अथवा उसके व्यक्तित्व के बोधक नहीं माने जाने चाहिये। अतः इसकी यथार्थता संदिग्ध है।

**भारवि की काव्य-शैली**

कालिदासोत्तर काल में क्रमशः काव्य का रूप परिवर्तित होता गया। काव्य स्रष्टाओं की अभिरुचि कलापक्ष में सौन्दर्य की कृत्रिम साधना में अधिकाधिक होने लगी। यद्यपि कालिदास के पश्चात् भारवि तक के मध्यकाल में मन्दसौर के **वत्सभट्टि के शिलालेख** के अतिरिक्त किसी काव्य की उपलब्धि नहीं हुई है।

महाकवि भारवि **कलापक्ष के कवि** माने जाते हैं। **अर्थगाम्भीर्य** की ओर उनका ध्यान सर्वाधिक रहा है। कवि समीक्षक की एक उक्ति इस प्रकार है—

उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थ गौरवम्।
दण्डिनः पद लालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणाः॥

किरातार्जुनीयम् के द्वितीय सर्ग के २७वें श्लोक के आधार पर काव्य-कला के सम्बन्ध में महाकवि भारवि का मत जाना जा सकता है, ऐसा कुछ विद्वान् मानते हैं।

# किरातार्जुनीयम् महाकाव्य का संक्षिप्त कथासार

'किरातार्जुनीयम्' महाकाव्य अठारह सर्गों में महाकवि भारवि द्वारा वर्णित हुआ है। इसका उपजीव्य महाभारत है। महाराज धर्मराज युधिष्ठिर भाई दुर्योधन के साथ कपटद्यूत में हारकर द्वैतवन (मध्यप्रदेश के शिवपुरी जिले के अन्तर्गत पोहरी तहसील के बैराड (विराट) ग्राम के पास धावनी नामक पार्वती नदी के निकट वाले स्थान) में रहने लगे। यहाँ से युधिष्ठिर ने एक वनेचर (भील-किरात) को दुर्योधन के राज्य में उसकी राज्य शासन प्रणाली का अध्ययन करने भेजा। तदनुसार वह वहाँ गया और लौटकर उसने राजा युधिष्ठिर को बताया कि दुर्योधन की राज्य शासन व्यवस्था कैसी है। भीमसेन और द्रौपदी ने धर्मराज युधिष्ठिर को युद्ध करने के लिए प्रेरित किया, किन्तु वे अपनी प्रतिज्ञा भंग करके युद्ध करने के लिये तैयार नहीं हुए। भीमसेन को शान्ति धारण करने के लिये धर्मराज युधिष्ठिर समझा रहे थे, उसी समय अकस्मात् व्यास मुनि वहाँ आ पहुँचे। व्यासजी ने अर्जुन को शंकर भगवान् से [illegible] इन्द्रकील पर्वत पर जाकर पाशुपत अस्त्र प्राप्त करने हेतु जाने का परामर्श दिया। अर्जुन इन्द्रकील पर्वत पर जाकर तपस्या द्वारा शंकर भगवान् को प्रसन्न कर अस्त्र प्राप्त करे। तदनुसार अर्जुन इन्द्रकील पर्वत पर जाता है। तप करता है। उसकी तप परीक्षा हेतु स्वर्ग से इन्द्र अप्सराओं को वहाँ भेजता है। अप्सराएँ वहाँ जाकर अर्जुन की तपस्या में अपनी काम-चेष्टाओं द्वारा विघ्न डालती हैं किन्तु अर्जुन अपने लक्ष्य से विचलित नहीं होता है। तब स्वयं देवराज इन्द्र वहाँ आता है और अर्जुन को अपनी मनोरथ सिद्धि के लिये शिवोपासना का उपदेश देता है। इन्द्र के उपदेशानुसार अर्जुन

तन्मय होकर शिवोपासना करता है। अर्जुन की परीक्षा करने स्वयं शिवजी किरात का वेश धारण कर आते हैं। उसी समय एक शिवमाया निर्मित वराह (सूअर) अर्जुन की ओर आता है। इस वराह पर एक ही समय अर्जुन और शिवजी वाण छोड़ते हैं।

अर्जुन का वाण वराह को वेध कर पृथ्वी में घुस जाता है। वराह में लगे हुए वाण के निमित्त से अर्जुन में और किरात वेशधारी शिवजी में विवाद होता है और अन्ततोगत्वा दोनों में युद्ध होने लगता है।

युद्ध में कभी अर्जुन और कभी किरातवेशधारी शिव की विजय होती रहती है। अन्त में दोनों में वाहुयुद्ध प्रारम्भ होता है। शंकर भगवान् अर्जुन की शक्ति पराक्रम और बुद्धि चातुर्य देखकर प्रसन्न होते हैं। किरात का वेश त्याग कर वे अर्जुन को शिव के रूप में दर्शन देते हैं और अपना अमोघ पाशुपत अस्त्र अर्जुन को देते हैं। अर्जुन की तपस्या सफल होती है।

× × ×

इस महाकाव्य में वे सभी विशेषताएँ दृष्टिगोचर होती हैं जो महाकाव्य में होनी चाहिये।

इसमें प्रमुख वीररस होते हुए भी प्रसङ्गोपात्त शृंगार रस का भी यथेष्ठ वर्णन हुआ है। अन्य रस भी क्रमोपात्त स्वाभाविक रूप से वर्णित हुए हैं।

इस महाकाव्य के आरम्भिक श्लोक में 'श्री' शब्द का प्रयोग हुआ है और सभी सर्गों के अन्तिम श्लोकों में लक्ष्मी शब्द प्रयुक्त हुआ है।

'मङ्गलाद्यानि मङ्गलमध्यानि मङ्गलान्तानि च शास्त्राणि प्रथन्ते।' इसका महाकवि भारवि ने यथावत् पालन कर दिखाया है।

इस महाकाव्य में प्रकृति वर्णन अत्यन्त मनोमुग्धकारी हुए हैं। ऋतु वर्णन व चन्द्रोदय वर्णन, अनिर्वचनीय आह्लाद प्रदान करने में पूर्ण समर्थ हुए हैं। शरद् ऋतु का वर्णन चौथे सर्ग में देखिये कैसा वेजोड़ है। पंचम सर्गस्थ हिमालय वर्णन षष्ठस्थ अप्सरा प्रस्थान, अष्टमस्थ सुराङ्गना-विहार आ॰ नवमस्थ सुराङ्गना सम्भोग वर्णन अत्युत्कृष्ट हैं। अलंकार विन्यास भी अत्युत्तम हुआ है।

उपमा अलङ्कार का विन्यास करने में कवि कुल गुरु कालिदास की दिगन्त कीर्ति होते हुए भी उपमा का सफल प्रयोग करना महाकवि भारवि का ही

कार्य है। भारवि की उपमा भी अपना एक अलग ही वैशिष्ट्य रखती है। शब्दालङ्कार और अर्थालङ्कार दोनो का प्रयोग बहुत ही अनूठा इस महाकाव्य मे देखने को मिलता है।

चित्रकाव्य की निर्मिती भी भारवि की मनोमुग्धकारी है। भाषा प्रमुग्ध की द्योतक है। महाकवि भारवि ने स्वय का राजनीति शास्त्र का नैपुण्य स्थान स्थान पर प्रदर्शित किया है।

भीमसेन द्रौपदी तथा युधिष्ठिर के सवाद नि सशय उच्चकोटि के है। राजनीति रसिको के लिए इस महाकाव्य के कथोपकथन, युक्ति प्रयुक्तियाँ, स्वपक्ष मण्डनार्थ प्रस्तुत तर्क विशेष रूप से उपादेय हैं।

विशेषत लोकतान्त्रिक राज्य शासन प्रणाली के आज के युग मे प्रत्येक भारतवासी वयस्क प्रबुद्ध व्यक्ति का सम्बन्ध राजनीति से साक्षात् अथवा परम्परा से होने के कारण यह महाकाव्य सबके लिय पठनीय है।

## महाकवि भारवि और उनकी कृति की समीक्षा

सस्कृत साहित्य के इतिहास म महाकवि कालिदास के उत्तरवर्ती काल म महाकवि भारवि का ही अग्र-स्थान है। भारवि नि सन्देह उच्चकोटि के महाकवि माने जाते हैं।

भारवि विरचित किरातार्जुनीयम् महाकाव्य की गणना सस्कृत के पच महाकाव्यो मे की जाती है। काव्य मर्मज्ञ विद्वानो के अनुसार महाकाव्य के लक्षणो के निकष पर यह एकदम खरा उतरा है। महाकवि भारवि काव्य के कलावादी ढाँचे के आद्य प्रवर्तक होने से ये ही उसके जनक माने जाते हैं।

उत्तरवर्ती काल मे जिसका अनुकरण अनेक ने किया है। भारवि के अनुकरण कर्ता कलावादी कवियो मे महाकवि माघ (सप्तम शताब्दी का उत्तरार्ध) प्रमुख है। माघ ने शब्दार्थ के गाम्भीर्य पर मुग्ध होकर भारवि का विशेष अनुकरण किया है। भारवि की तरह ही माघ ने भी काव्यारम्भ म श्री शब्द का प्रयोग किया है[1]। माघ ने भारवि से और आगे बढने के प्रयास मे नि सशय सफलता भी प्राप्त की है। भारवि ने अपने आराध्य आशुतोष शिव की महिमा का वर्णन अपने काव्य मे किया है। उसी का अनुकरण करते हुए माघ ने अपने

१ 'श्रिय पति श्रीमति शासितु जगत्...।'—माघ १।१

शिशुपालवधम् नामक महाकाव्य में अपने आराध्य विष्णु भगवान् की भक्ति का अनुपम प्रदर्शन किया है। भारवि ने सर्गान्त पद्यों में लक्ष्मी शब्द को प्रयुक्त किया है। इसका भी माघ ने अत्यन्त मनोरम ढंग से सफलता के साथ प्रति सर्गान्त श्लोकों में श्री शब्द का प्रयोग कर अनुकरण किया हुआ है। नैषधकार श्रीहर्ष[1] ने यद्यपि अपनी रचना को अति नव्य कहा है और अपने को ऐसे नव्य मार्ग का पथिक बताया है जो किसी पूर्ववर्ती कवि के द्वारा सर्वथा अदृष्ट है। किन्तु वे स्वयं को भारवि निर्मित काव्य कलावलय से असम्बद्ध नहीं रख पाये। भारवि ने अपनी काव्य रचना में सर्वाधिक ध्यान अर्थ-गाम्भीर्य को ओत-प्रोत करने में लगाया है तो श्रीहर्ष ने प्रौढ़ोक्ति तथा पदलालित्य पर अपना बुद्धि वैभव खर्च कर दिखाया है।

भारवि निर्मित कलावादी खेमे में अन्ततोगत्वा श्री हर्ष भी सम्मिलित हो ही गये। वर्ण्य विषय के विस्तार में श्रीहर्ष भारवि के अनुयायी न होना कौन प्रबुद्ध व्यक्ति स्वीकार करेगा ? उपजीव्य मौलिक कथा को श्री हर्ष ने अपनी अलौकिक प्रतिभा से पल्लवित करते हुए भी भारवि प्रदर्शित कलापक्ष का निःसन्देह अनुसरण किया ही है। फलतः नैषधीय चरितम् में सर्वत्र सहज स्वाभाविकता के स्थान पर कृत्रिमता और पाण्डित्य प्रदर्शन की प्रवृत्ति बलवती हो उठी है। शब्द क्रीड़ा कलावाद का जीवनाधार महाकवि भारवि ने बनाया। श्रीहर्ष भले ही चित्र काव्य की निर्मिति में प्रवृत्त नहीं हुए किन्तु शब्द क्रीड़ा करने की आसक्ति का संवरण वे नहीं कर पाये। महाकवि भारवि के अर्थ गाम्भीर्य के शतशः उदाहरण किरातर्जुनीयम् में यत्र-तत्र मिलते हैं। (द्वितीय सर्ग में ही देखिये--श्लोक सं० २, ४, ५, ६, १०, ११, ३१ इ०)।

महाकवि भारवि के अर्थ गौरव को लक्ष्य कर किसी आलोचक कृष्ण कवि ने ठीक ही कहा है कि—

---

१. श्रीहर्ष का समय संस्कृत साहित्य के इतिहासकार बारहवीं शताब्दी का उत्तरार्ध मानते हैं किन्तु डॉ० श्री गजानन शास्त्री मुसलगांवकर, अध्यक्ष; प्राच्य संकाय, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी ने अपने नवीनतम शोध प्रबन्ध में श्रीहर्ष काल विषयक मान्यता को खण्डित कर दिया है। इनके अनुसार श्रीहर्ष का स्थिति काल (अन्तःसाक्ष्य के आधार पर) नवम-दशम शताब्दी का मध्यकाल निःसंदेह माना जाना चाहिये।

'प्रवेशवृत्त्याऽपि महान्तमर्थं प्रदर्शयन्ती रसमादधाना ।
सा भारवि सत्पथ दीपिकेव रम्या कृति कैरिव नोपजीव्या ।

टीकाकार मल्लिनाथ ने भारवि की वाणी का यथार्थ वर्णन चित्रित करने हेतु जो श्लोक लिखा है वही भूमिका के प्रारम्भ मे हमने अंकित कर दिया है।

भारवि की वाणी शब्द जाल के कारण कुछ कठिन भले ही लगे किन्तु व्युत्पत्ति बल म जब वह कठिनाई पाठक दूर कर लेता है तब वही वाणी ऐसा रस बहाती है जो अद्वितीय एव अनुपम ही कहा जा सकता है। भारवि की वाणी की इस अनुपम विशेषता को मल्लिनाथ जैसा (किम्बहुना स्वय मल्लिनाथ ही) रसिक काव्य मर्मज्ञ विद्वान् ही समर्पक शब्दो म अभिव्यक्त कर सकता है। डॉ० भोलाशकर व्यास भारवि की वाणी को 'नारिकेल पाक' सज्ञा से अभिहित करते हैं। अर्थगौरव के महत्त्व को स्वय भारवि ने भी बडे ही रोचक ढग से कहा है (किराता० २।२७)।

भारवि का प्रत्येक शब्द साभिप्राय है। उसमे एक विशिष्ट अर्थ की गरिमा है। भारवि का वर्णन करने का ढग भी अनूठा है। भारवि की दृष्टि अति पैनी है। सूक्ष्मतम भावो का भी उन्होने बहुत विशद वर्णन किया है। देखिये अप्सरा वर्णन, शरद्वर्णन। वीर रस की अवतारणा करने मे भी अपूर्व सफलता पायी है। देखिये—किरात वेशधारी शिव के साथ अर्जुन के युद्ध का वर्णन।

द्वितीय सर्ग म ही भीमसेन की उक्तियो म कैसा जोश है। सजीव उक्तियो के बल पर कवि ने वीर रस की अनोखी सृष्टि रच डाली है।

वीर रस प्रधान काव्य रचना का एकमात्र श्रेय महाकवि भारवि को ही प्राप्त है। 'रण्डागीतानिकाव्यानि' ऐसा कहना कितना हास्यास्पद है! यह दुरुक्ति किरातार्जुनीयम् न पढने के कारण ही निकल पडी होगी।

डॉ० रामजी उपाध्याय के अनुसार—

भारवि वर्ण्य विषय को अवसरानुकूल शृगारिक रूप से भले ही चित्रित करता है और कवि कर्म की लोकप्रियता के उद्देश्य से भी उसमे शृगारिक भावो को बढावा दिया है किन्तु इससे किरातार्जुनीयम् को शृगार प्रधान काव्य नही समझना चाहिये। भारवि ने शृगार रस को यथास्थान समुचित विभावानुभाव और सचारि भावो से निष्पन्न किया है।'

प्रसङ्गोपात्त शृगार वर्णन किरातार्जुनीयम् मे होने पर भी वीर रस का

प्राधान्य होने से वह चित्तवृत्ति को विषयाभिमुख बनाकर वासनापरक नहीं बना पाता। देखिये आठवें सर्ग के ५१वें श्लोक को आक्षेपक उद्धृत करते हुए कहते हैं कि भारवि कालिदास कृत शृंगार वर्णन से तृप्त नहीं हुए अतः वे स्वयं अधिकाधिक उत्तेजक शृंगार वर्णन करने में प्रवृत्त होकर नग्नता की सीमा तक जा पहुँचते हैं'—विहस्य पाणौ विधृते धृताम्भसि प्रियेणवध्वा मदनार्द्र चेतसः। सखीव काञ्ची पयसा घनीकृता बभार वीतोच्चयबन्ध मंशुकम्। '....वसन ग्रन्थि शिथिल पड़ने से वह निवस्त्र नहीं होने पायी। उसके द्वारा धारित कटि-सूत्र (करधनी-मेखला) ने उस समय वही कार्य किया जो एक सखी अपनी प्रिय सखी की लज्जा रक्षणार्थ करती है।' टीकाकार मल्लिनाथ का इस पर अभिप्राय यह है कि 'स्त्रीणां किल स्त्रीष्वेवायत्तं लज्जा रक्षणमिति भावः।' सन्मित्र लक्षणों में गुह्यनिगूहन भी एक अन्यतम कार्य सन्मित्र का कहा गया है (गुह्यं निगूहति गुणान् प्रकटीकरोति)। इसी भाव को भारवि ने यहाँ हृद्य प्रकार से वर्णित किया है। प्रिय सखी की तरह करधनी ने गिरते हुए अंशुक को गिरने से रोक लिया जैसे प्रिय सखी अपनी सहेली की लज्जा रक्षण का मानो प्रयास कर रही हो।' शृंगार वर्णन के साथ ही मनोरम ढंग से सन्मित्र के कर्तव्य का गंभीर बोध भी कराने का भारवि का अपना एक अनूठा ही ढंग है। अश्लीलता शब्द निष्ठ न होकर भाव निष्ठ होती है। आक्षेपक का आक्षेप भ्रामक है न।[1]

प्रकृति चित्रण का अपूर्व सौन्दर्य भी भारवि की रचना में विपुलता से उपलब्ध है।

महाकाव्य होने से इसमें पर्वत, ऋतु, सूर्योदय, चन्द्रोदय आदि का वर्णन प्रसाङ्गोपात्त कवि ने किया है। वर्णन विस्तृत है। विस्तृत वर्णन करना सदोष नहीं अपितु निरीक्षण की सूक्ष्मता का निदर्शक है। सूक्ष्म निरीक्षण की शक्ति होना असामान्यता का परिचायक है। सूक्ष्म निरीक्षण जन्य साङ्गोपाङ्ग वर्णन करना अनिवार्य हो ही जाता है। साङ्गोपाङ्ग वर्णन श्रवण अथवा पठन का

---

१. द्वितीय सर्गस्थ भीमसेन की उक्तियाँ देखिये कैसी वीर रसोचित दर्प पूर्ण अथच ओजस्विनी हैं। 'मदांसक्तमुखैर्मृगाधिपः।'—कि० २।१७ तथा १७।६३।

धैर्य केवल सहृदयों में ही पाया जाता है। इसमें कवि का क्या दोष है? अरसिकेषु कवित्व निवेदन शिरसि मालिख मालिख मालिख इस प्रकार कोई कवि विधाता से इसीलिये अनुनय विनयपूर्वक प्रार्थना करता है। भारवि के वर्णन में सर्वत्र सजीवता विद्यमान है। चतुर्थ सर्गस्थ शरद् वर्णन अत्यन्त स्वाभाविक अथच प्रभावोत्पादक है। इसमें किसी का मतभेद नहीं है। प्रदीर्घ वर्णन को कुछ लोग दोष मान बैठते हैं।

किन्तु इस मान्यता का कोई ठोस निश्चित प्रमाण भी वे आधार रूप से प्रस्तुत नहीं कर पाते। प्रदीर्घ वर्णन से कथा प्रवाह अवरुद्ध हो जाता है। इतना कह देना अपर्याप्त है। महाकाव्य में सर्वत्र कथा प्रवाह अत्यन्त मन्थर गति से ही आगे बढ़ता है। गजगामिनी में मृग गति का अभाव तो होगा ही मृग सदृश द्रुत गामित्व का अभाव होने मात्र से गजगामिनी कामिनी की गति को सदोष कहना असहृदयता के अतिरिक्त और क्या हो सकता है? कुछ आलोचक प्रदीर्घ वर्णन में पुनरुक्तता का दोष देखते हैं। पुनरुक्ति निश्चित रूप से दोष है किन्तु पुनरुक्ति क्या है इसे सम्भवतः वे नहीं जानते। पूरे महाकाव्य में यथार्थ रूप से कहीं पर भी पुनरुक्ति नहीं है। वास्तविक विरोध और विरोधाभास का अन्तर सर्व संवेद्य नहीं होता उसी प्रकार 'कल जरूर जरूर आना' इस वाक्य में जरूर शब्द आपाततः पुनरुक्त सा प्रतीत होता है किन्तु यह द्विरावृत्ति सप्रयोजन है। उसी प्रकार सूक्ष्मतम भेदों को वर्णन करने से लगभग एक ही जैसा वर्णन प्रतीत हो सकता है किन्तु उसमें निश्चित रूप से किसी वैशिष्ट्य की ओर कवि इंगित करना चाहता है। उदाहरणार्थ—युद्ध वर्णन, अप्सरावर्णन, तथा प्रकृति वर्णन में ऐसे अनेक स्थल निर्दिष्ट किये जा सकते हैं।

किन्तु कहीं पर भी पुनरुक्ति नहीं है। सादृश्यवशात् पुनरुक्तवदाभास मात्र है।

चलचित्र पट की उपलब्धि होने से अब इस आक्षेप को सर्वथा निर्मूल सिद्ध करना कठिन कार्य नहीं रहा है।

चलचित्र पट (फिल्म) में चित्रों में सादृश्य आपाततः दृष्टिगोचर होने पर भी उनमें सुनिश्चित रूप से अन्तर होता ही है, अन्यथा पर्दे पर चित्र गतिमान् तथा हिलते-डुलते नजर ही नहीं आ सकते, यह तथ्य अब रहस्य नहीं रहा है।

प्रत्येक चित्र में अन्तर तो अवश्य होता है किन्तु बहुत सूक्ष्मतम होने से

वह सहज बोधगम्य नहीं होता, उसी प्रकार सूक्ष्म निरीक्षक कवि के वर्णन में विपुल सादृश्य प्रतीत होने पर भी उसमें अन्तर अवश्य होता है, इसे कौन अस्वीकार करेगा ? इस अन्तर को समझना सबका काम नहीं है, अतः उसे भ्रमवश वे पुनरुक्ति कह देते हैं।

सभी महाकाव्यों का कथा सूत्र मन्थर गति से आगे बढ़ता है फलतः सामान्य पाठक कुछ-कुछ ऊबने लगता है। महाकवि भारवि इस तथ्य से अपरिचित नहीं हैं। वे गत्यावरोध को बड़ी खूबी के साथ दूर करने के लिए संवाद विन्यास अत्यन्त कुशलता के साथ ऐसे मनोमुग्धकारी ढंग से उपन्यस्त करते हैं जिससे कथासूत्र को आगे बढ़ने में सहायता मिलती है। संवादों के कारण कथा सूत्र में रोचकता बढ़ती है।

संवादों के माध्यम से पात्रों का चरित्र-चित्रण करने में भारवि ने अनुपम कुशलता प्रदर्शित की है।

संवाद के माध्यम से पात्रों के स्वभाव एवं मनोभाव को स्पष्ट रूप से अङ्कित किया गया है।

भारतीय कथा का भीम क्रोधी तथा उद्धत है किन्तु महाकवि भारवि ने अपनी प्रतिभा शक्ति से उसे राजनीति निपुण एवं बड़े भाई की मान-मर्यादा को स्वीकार करने वाला विनम्र बना दिया है। डॉ० हरिदत्त शास्त्री के अनुसार 'भारवि के पात्रों में अपना वैयक्तिक अस्तित्व, सजीवता, स्वाभाविकता तथा चारित्रिक दृढ़ता सभी अपेक्षित गुण विद्यमान हैं। पात्रों के चरित्र-चित्रण में भारवि को पूर्ण सफलता मिली है।'

**वर्णन-कुशलता**

अद्वितीय प्रतिभा के धनी भारवि ने अर्जुन की अजेयता प्रदर्शित करने के लिये किरातवेशधारी शिवसेना के साथ उसका युद्ध कराकर उसके द्वारा शिव सेना का पराभव भी करा दिया है।

संस्कृत-साहित्य के इतिहासकार महाकवि भारवि को महाकाव्यों में अलंकृत शैली का जनक मानते हैं।

**'उपमा कालिदासस्य'** इस उक्ति से कालिदास के काव्य में उपमालंकार का बाहुल्य होना सूचित होता है। भारवि की कविता में भी उपमा का सरस और सफल प्रयोग हुआ है। किसी अलङ्कार तत्त्वविद् समालोचक ने भारवि द्वारा

किये गये उपमा पर मुग्ध होकर इन्हे आतपत्र भारवि की उपाधि से अलङ्कृत कर दिया, अन्यान्य अलकारो का प्रयोग स्थल निर्देश सहित परिशिष्ट क्र० २ मे देखिये।

व्यवहार मे नवीन नवीन अनेक अलकारो के निर्माण का कार्य धनी पुरुष के लिये ही सम्भव होता है। जिनमे यह क्षमता नही होती वे अलकार निर्माता पुरुष को अनावश्यक अलङ्कारों का दीवाना कह देते हैं और अपने मन की जलन को मिटाने का प्रयास करते हैं। उसी प्रकार काव्य मे अलकारो के प्रयोग से उसके कलेवर की शोभा वृद्धि करने का प्रयास करना सर्वसाधारण कविजनो का कार्य नही है इसके लिये भी बहुज्ञता, भाषाप्रभुता, विपुल शब्द धन सम्पन्नता अनिवार्य रूप से अपेक्षित है तभी नवीन-नवीन अलङ्कारो का सृजन संभव हो सकता है। महाकवि भारवि की अलङ्कार सृजन शक्ति अद्भुत है। भारवि की अलङ्कारप्रियता दोष नहीं प्रत्युत उसकी क्षमता योग्यता की परिचायक है।

स्वय की अक्षमता छिपाने के लिये गुणो को दोष बताने की प्रवृत्ति अथवा न मिल सकने वाले अंगूरो को खट्टा कहने की प्रवृत्ति मनुष्य की दुर्बलता की ही परिचायक होती है। बडे-बडे विद्वान् भी इस असहिष्णुवृत्ति के शिकार होते हुए देखे जाते हैं। प्रो० कीथ ने महाकवि भारवि द्वारा एकाक्षर, द्वयक्षर, निरोष्ठ्य आदि श्लोको के प्रणयन को शब्दी क्रीडा की संज्ञा देकर नितान्त मूर्खता पूर्ण कह डाला है।

महाकवि भारवि का महाकाव्य किरातार्जुनीयम् सूक्ति रत्नो का मानो खजाना है। इसमे पग पग पर हृदयस्पर्शी सूक्तियो को बिखेरकर रोचकता को बढाया गया है। काव्य प्रणयन के अन्यान्य प्रयोजनो मे से एक 'व्यवहारविद' भी प्रयोजन है। भारवि ने अपने महाकाव्य के द्वारा व्यावहारिक शिक्षा को सुगम बनाने के लिये शाश्वत सत्य से लबालब भरे हुए सूक्ति रत्नो का प्रणयन कर दिखाया है। विधाता के सृष्टि का धनवान पुरुष धन बल से अलकार निर्माण कराने मे समर्थ हो पाता है किन्तु कवि सृष्टि मे शब्दधन एव प्रतिभा का स्वामी कवि अलङ्कार निर्माण तो करता ही है, साथ साथ सूक्ति रत्नो का प्रणयन भी स्वय कर लेता है। वह विधाता की सृष्टि के धनी पुरुष की तरह अलङ्कारार्थ अपेक्षित रत्नों के लिये परावलम्बी नहीं होता। यह तथ्य भारवि की कृति मे सर्वत्र उजागर है।

**भाषा और शैली**

भारवि की कविता प्रसादगुण युक्त है। कालिदास की कविता को आलोचकों ने द्राक्षापाक कहा है। द्राक्षापाक मुख में डालते ही घुल जाता है, कालिदास की कविता श्रवण काल समकाल ही हृदयंगम होने से उसे द्राक्षापाक की संज्ञा दी गई है। द्राक्षापाक शीघ्र घुल जाने से सहज मुखगव्हर में उतर जाता है फलतः रसना अधिक समय तक रसास्वादन करते रहने से वंचित भी होती रहती है। नारिकेलपाक में यह दोप नहीं है इसमें रसना और हृदय दोनो की सन्तुष्टि साथ-साथ होती रहती है और देर तक होती रहती है। प्रदीर्घ समासों का प्रायः भारवि की कृति में अभाव होने से वैदर्भीरीति है। कालिदासीय काव्य में भी वैदर्भीरीति है किन्तु भारवि की उससे कुछ भिन्नता लिये हुए है। कालिदासीय शैली में भावपक्ष ही प्रधान है।

कोरी भावना से ही सब कुछ नहीं होता, इस तथ्य से भारवि पूर्ण अवगत हैं अतः उन्होंने भावपक्ष के साथ पाण्डित्य प्रदर्शन भी किया है। कोई भी बात नवीन होने पर कठिन मालूम होना स्वाभाविक है। काव्य प्रयोजनों में शिक्षा देना भी है ही, अतः काव्य के माध्यम से व्याकरण जैसे नीरस विपय को कवि सुगम बनाकर प्रस्तुत करता है तो वह प्रशंसनीय ही है। व्याकरण को मुख कहा गया है। मुख के परिचय के बिना किसी की पहिचान होना असम्भव होता है, भावाभिव्यक्ति का माध्यम शब्द ही है, भाव समझने के लिये शब्द शास्त्र व्याकरण का ज्ञान अनिवार्य ही है, इसीलिये कहा जाता है कि—

**'अवैय्याकरणस्त्वन्धः'**

व्याकरण ज्ञान शून्य व्यक्ति अन्धा है। काव्य पाठकों का अन्धत्व निवारण करने के लिये भारवि द्वारा यत्र-तत्र पाण्डित्य प्रदर्शन एवं व्युत्पत्ति प्रदर्शन को अपनाकर व्याकरण जैसे नीरस एवं क्लिष्ट विपय को सरस एवं सुबोध बनाने का प्रयास निःसंशय लोकोपकारी ही है।

फलतः परवर्ती कवियों ने भारवि के इस लोकोपकारी पुनीत कार्य का अनुकरण किया है। अनुकरण कर्ताओं में महाकवि माघ, श्रीहर्ष, भट्टी आदि हैं।

भाषा की शिक्षा परिचय से ही होती है। क्लिष्टता प्रथम परिचय तक ही सीमित होती है। पाण्डित्य-प्रदर्शन काव्य को क्लिष्ट बनाने के लिये नहीं अपितु

जन साधारण को भाषा समझने मे आने वाली क्लिष्टता को दूर करने के लिये ही भारवि द्वारा अपनाया गया है तभी तो अन्य महाकवियों ने उसका अनुकरण किया है। जैसे—तन् धातु का बहुविध प्रयोग, अतीत का वर्णन करने हेतु लिट् लकार का प्रयोग, अपरोक्षभूतकाल की घटनाओं को प्रदर्शित करने हेतु लङ् लकार तथा लुङ् लकार का प्रयोग कर दिखाया है।

भारवि की कृति मे वर्णनात्मक और तर्कात्मक ओज का बाहुल्य है। अर्थ गौरव युक्त पद विन्यास करने मे भारवि की सफलता मनोमुग्धकारी है।

प्रबन्ध काव्यों के विकास मे भारवि का स्थान अत्यन्त ऊंचा तथा अनुकरणीय माना जाता है।

डॉ० डे के अनुसार—'भारवि की कृति मे शब्द तथा अर्थ के सुडौलपन की स्वस्थता है।'

डॉ० आर० सी० दत्त के अनुसार—'भारवि विचार एवं भाषा के ओज का, अभिव्यंजना मे एक स्फूर्तिमय तथा उदात्त व्यञ्जकता पर गर्व करता है जिसकी समानता कालिदास शायद ही कर पाते हैं।'

विचारों की स्फूर्ति और उनकी उच्चकोटि की अभिव्यक्ति करने मे महाकवि भारवि की अनुपम सफलता विद्वज्जन मानते हैं।

परवर्ती कलावादी माघ श्री हर्ष आदि की तुलना मे महाकवि भारवि का स्थान निःसंदेह ऊंचा और प्रशंसनीय है।

विद्वज्जनों मे यह मान्यता पायी जाती है कि भारवि के यश से माघ तिलमिला उठे और उसके यश को कम करने हेतु उन्होंने शिशुपालवधम् नामक महाकाव्य की रचना की (महाकवि भारवि ने इसे 'महीयसां प्रकृतिः खलु या नान्य समुन्नति सहते' कहा है)।

माघ के काव्य की प्रशंसा मे निम्न उक्ति कही जाती है—

तावद्भा भारवेर्भाति यावन्माघस्य नोदयः।

उदिते च पुनर्माघे भारवेर्भा रवेरिव॥'

यदि इसमे सत्यांश है तो भारवि का यश माघ का प्रेरक है, इसमे सन्देह नहीं है। माघ ने भारवि का अनुकरण किया किन्तु भारवि जैसी स्वाभाविकता, सरसता एवं अकृत्रिमता उनके महाकाव्य मे पायी नहीं जाती। कालक्रम के

अनुसार भी कालिदास के पश्चात् भारवि का स्थान आता है, इसमें संशय नहीं है।

आधुनिक समीक्षकों के मत में भारवि की कृति में कुछ दोष स्थल भी हैं। यह विषय विवाद्य है और बी० ए० परीक्षार्थियों के चिन्तन परिधि में कथमपि न आने जैसा होने से इस विवाद्य विषय में डॉ० राय रामचरण जी अग्रवाल महोदय की तरह हम भी मौन रहना ही उचित समझते हैं।

संस्कृत साहित्य शास्त्र की कसौटी पर यह महाकाव्य समग्र रूप से एकदम खरा उतरा है। आचार्य भामह के महाकाव्य लक्षणों से इसकी संगति अधिक है।

तुलना के आधार पर समीक्षा करना न्यायोचित नहीं है।

## द्वितीय सर्गस्थ सूक्ति[1] संग्रहः

श्लो० सं०

१ 'अनिर्वीर्यवतीव भेषजे बहुरल्पीयसि दृश्यते गुणः ।' ४
२ 'ननु वक्तृविशेष निःस्पृहा गुणगृह्या वचने विपश्चितः ।' ५
३ 'निवसन्ति पराक्रमाश्रया न विषादेन समं समृद्धयः ।' १५
४ 'लघयन्खलु तेजसा जगन्न महानिच्छति भूतिमन्यतः ।' १८
५ 'अचिरांशुविलासचञ्चला ननु लक्ष्मीः फलमानुषङ्गिकम् ।' १९
६ 'अभिभूति भयादसूनतः सुखमुज्झन्ति न धाम मानिनः ।' २०
७ 'प्रकृतिः खलु सा महीयसः सहते नान्य समुन्नतिं यया ।' २१
८. 'अवितृप्ततया तथापि मे हृदयं निर्णयमेव धावति ।' २९
९ 'सहसा विदधीत न क्रियाम्,'
१० 'अविवेकः परमापदाम्पदम् ।'
११ 'वृणते हि विमृश्यकारिणं गुण-लुब्धाः स्वयमेव सम्पदः ।' ३०
१२ 'शुचि भूषयति श्रुतं वपुः',
१३ 'प्रशमस्तस्य भवत्यलक्रिया ।'
१४. 'प्रशमाभरणं पराक्रमः''' '।' ३१

---

१. सु (एक निपात जो कर्मधारय और बहुव्रीहि समास करने के लिए संज्ञा शब्दों से पूर्व जोड़ा जाता है, विशेषण और क्रिया-विशेषणों में भी जुड़ता है।)+उक्ति=अच्छा अथवा सौहार्दपूर्ण भाषण, चातुर्यपूर्ण कथन, अच्छा बोला हुआ।
ऐसा पद्यांश जिसका अर्थ अपने आपमें परिपूर्ण हो। सूक्ति वह है जिसमें वैश्विक शाश्वत सत्य ओत-प्रोत होता है।

१५. 'अपनेयमुदेतुमिच्छता तिमिरं शेपमयं वियापुरः,
अविभिद्य निशाकृतं तमः प्रमयानांशुमताप्युदीयते ।' ३६

१६. 'शरदभ्रचलाश्चलेन्द्रियैरसुरक्षा हि वहुच्छलाः श्रियः ।' ३९

१७. 'न तितिक्षा सममस्ति साधनम् ।' ४३

१८. 'अखिल हि हिनस्ति भूधरं तरुशाखान्तनिघर्पजोऽनलः । ५१

१९. 'विपदन्ता ह्यविनीतसम्पदः ।' ५२

छात्रों को इन सूक्तियों को कण्ठस्थ कर लेना चाहिये । (इनका अर्थ तत् तत् श्लोकों में यथा-स्थान दिया गया हैं) किसी भी भाषा पर प्रभुत्व प्राप्त करने के लिये उस भाषा की सूक्तियों को कण्ठस्थ करना हितावह होता है । परीक्षा की दृष्टि से इनका विशेषाध्ययन अत्यावश्यक है ।

साहित्यिक संस्कृत का गंभीर (तलस्पर्शी) अध्ययन करने के लिये सूक्ति परिचय महत्वपूर्ण है । सूक्तियों के माध्यम से ही छात्र वाक् सम्प्रदायों से अवगत हो सकते हैं । वाक् सम्प्रदायों से अवगत हुए विना भावाभिव्यक्ति करने में प्रौढ़ता और निपुणता प्राप्त करना असम्भव है । इसी दृष्टिकोण से प्रत्येक श्लोक की व्याख्या के अन्त में कवि प्रयुक्त शब्दों का संस्कृत साहित्य में कहाँ, किसने, कैसा, किस अर्थ में प्रयोग किया है । यह ससंदर्भ प्रायः सावतरण उधृतकर अर्थानुसन्धानार्थ प्रेरित किया है । सूक्ति पाठ का महत्व किसी विज्ञ ने इस प्रकार बताया है कि—

'अवसरपठितावाणी गुण-गण रहिताऽपि शोभते पुंसां, रति-समये रमणीनां भूषा-हानिस्तु भूषणं भवति ॥'

× × ×

## पात्र-परिचयः

| | | |
|---|---|---|
| वनेचर | = | युधिष्ठिर का गुप्तचर । |
| युधिष्ठिर* | = | महाराज पाण्डु के प्रथम पुत्र धर्मराज । |
| भीम* | = | ,, ,, द्वितीय पुत्र । |
| अर्जुन | = | ,, ,, तृतीय पुत्र । |
| नकुल | = | ,, ,, चतुर्थ पुत्र । |
| सहदेव | = | ,, ,, पञ्चम पुत्र । |
| द्रौपदी | = | पञ्च पाण्डवों की धर्मपत्नी । |

| | | |
|---|---|---|
| दुर्योधन | = | कुरुदेशाधिप धृतराष्ट्र का ज्येष्ठ पुत्र। |
| राधेय कर्ण | = | कुन्तीपुत्र—सूर्य का औरस। |
| भीष्म | = | महाराज शन्तनु के पुत्र—भीष्म पितामह। |
| जामदग्न्य | = | परशुराम। |
| द्रोण | = | पाण्डवों और कौरवों के गुरु (द्रोणाचार्य)। |
| यक्ष | = | इन्द्र का दूत। |
| व्यास* | = | पराशर पुत्र महाभारत रचयिता। |

## द्वितीय सर्गस्थ पात्रों का चरित्र-चित्रण

### (१) युधिष्ठिर

शान्त गम्भीर प्रकृति के क्षत्रिय हैं। ये सदा कर्तव्याकर्तव्य का निर्णय गम्भीरता के साथ करते हैं। मनुष्य स्वभावत प्रमादी होता है, अत प्रमाद करता है किन्तु मनुष्य म मनन शक्ति होने से अपने कृत्याकृत्य का मनन कर की हुई गलती को सुधारने का भी प्रयास मनुष्य ही करता है। मनुष्य में और पशु म यही अन्तर होता है। युधिष्ठिर ने वचक दुर्योधन के साथ द्यूत खेलकर अपना सर्वस्व खो देने की भयकर भूल की। राजप्रासाद का निवास छोडकर वे द्वैत वनवासी हो गये किन्तु मननोत्तर उनकी भूल उनके दु ख का कारण है, यह समझने में उन्हें विलम्ब नहीं लगा। अत पुन राज्य वैभव-प्राप्ति के उपाय करना उन्होंने प्रारम्भ किया। उन्होंने गुप्तचर के द्वारा दुर्योधन की राज्य शासन पद्धति का प्रभाव प्रजाजनों पर कैसा है यह जाना, द्रौपदी और भीमसेन के द्वारा युद्ध करने के लिये अनेक प्रकार से उकसाये जाने पर भी युधिष्ठिर ने अपनी गम्भीर वृत्ति का परित्याग नहीं किया। भारवि के द्वारा युधिष्ठिर त्यागी तपस्वी किन्तु विचारक के रूप में प्रस्तुत हुए हैं।

### (२) भीमसेन

शक्ति और बुद्धि का समन्वित रूप भीमसेन हैं। शरीर बल सम्पन्नों मे भीमसेन अग्रगण्य हैं उसी प्रकार वे बुद्धिमता वरिष्ठम् भी है।

भीमसेन मे अपने भाइयों के प्रति अगाध अनुराग है, ज्येष्ठ भाई युधिष्ठिर

---

* द्वितीय सर्ग मे केवल तीन ही सामने आते हैं।

के प्रति श्रद्धा-भक्ति भी उनमें है। प्रायः बलशाली व्यक्ति उद्धत स्वभाव के होते हैं किन्तु भारवि का भीमसेन स्पष्ट वक्ता होकर भी विनम्र है, हठी नहीं है। युधिष्ठिर की आज्ञा के विपरीत आचरण करने की सामर्थ्य होते हुए भी वे मर्यादावश नहीं करते।

भीमसेन जो चाहते हैं उसे करने के लिये बड़े भाई युधिष्ठिर की वे अनुनय-विनय करते हैं। विचार विनिमय में वे विश्वास करते हैं। पृथकतावादी वे नहीं हैं। 'साथ-साथ रहेंगे और साथ-साथ सुख-दुःख भोगेंगे' इस संयुक्त कुटुम्ब के आधारभूत सूत्र का वे कठोरता से पालन करने वालों में आदर्श हैं।

मानवोचित क्रोध उनमें भी है किन्तु मर्यादा के अंकुश से उन्होंने उसका दमन भी किया है।

## (३) महामुनि व्यास

व्यास ऋषि हैं, सत्य और गुणों के पक्षपाती हैं। अतः पाण्डवों के हित-चिन्तक हैं। व्यासजी ज्ञानी और कर्मठ हैं।

## द्वितीय सर्गस्थ कथा वृत्तान्त सारः

वीररमण्याः मनस्विन्याः द्रौपद्याः भाषणं श्रुत्वा सुप्रसन्नः भीमसेनः तत् समर्थनं कर्तुकामः धर्मराजं युधिष्ठिरं प्रति वक्तुं प्रारभते। गुणैकपक्षपातिनः महात्मानः वक्तृविषये स्त्री पुम्सादि भेदं न पश्यन्ति। अतः स्त्रियोक्तमपि एतद् भाषणं तत्रभवता ग्राह्यमेव। क्लिष्टस्यापि राजनीतिशास्त्रस्य सत्यपि बोद्धरि तदुपदेष्टा तु विरलः तथापि इयं मनस्विनी द्रौपदी सम्यक् उपदिष्टवती। यथा रुजार्तानाम् अप्रियमपि औषधं सुखपर्यवसायी भवति तद्वत् द्रौपदी भाषणमपि आपाततः उद्वेगकरं प्रतिभाति तथापि तत् मङ्गलपरिणामकारी।

क्षात्रतेजधारी योजनः सः शत्रुजनानाम् उन्नतिं कथंसोढुं शक्नुयात्? महीयसः स्वभावोऽयं यत् ते अन्येषां समुन्नतिं न सहन्ते। अतः शत्रुन् आक्रम्य हृतं राज्यं गृहीतव्यम् एवं रूपं कोपोद्दीपकभाषणं कृत्वा विरतवचसि भीमे युधिष्ठिरः मद-मत्तगजवत् तं मधुर वचसा परिसान्त्वयितु मारेभे।

भीमसेनोक्तं सर्वमेव शास्त्र-युक्ति-समन्वितम् नास्त्यत्र सन्देहलवलेशः इत्युक्त्वा स्वमतं धर्मराजो युधिष्ठिरः प्रकटितवान्—

हे भीमसेन! त्वदुक्तं सर्वमेव सत्यं तथापि मे मनः अतृप्तया सिद्धान्त-

(निर्णय) पक्षमेव अभिधावति । अविमृष्य सहसा किमपि न कर्त्तव्यम् । समयविरुद्ध कृत कार्यं सिद्धिद न भवति ।

दुर्योधन. विवेकशून्य, विवेकशून्यत्वात् तस्य पतन सुनिश्चितमेवास्ति । अत तस्य आपातोत्कर्ष सहनीय । समागते समुचिते समये अस्माभि आक्रम्य हृत स्वराज्य पुन गृहीतव्यमेव । भीम प्रति एव रीत्या राजनीतिमुपदिशति धर्मराजे महामुनिर्व्यासस्तत्र आजगाम । समागत महामुनि व्यास नेत्रगोचर कृत्वा राजा युधिष्ठिर स्वासनात् समुत्थाय अर्घ्यपाद्यादिभि. विधिवत् न सम्पूज्य तदनुमत्या पुन स्वासनम् अलञ्चकार ।

## द्वितीय सर्ग का हिन्दी कथासार

मनस्विनी द्रौपदी का भाषण सुनकर प्रसन्न हुआ । भीमसेन धर्मराज युधिष्ठिर से बोला ।

गुणो मे निष्ठा रखने वाले सज्जन पुरुष, भाषण कर्ता पुरुष है अथवा स्त्री है—इस विषय मे उदासीन होते हैं । सु-भाषण कर्ता पुरुष है अथवा स्त्री है, ऐसा भेद वे नही करते हैं । अत आप स्त्री के द्वारा सुभाषी गई बात की उपेक्षा न करें । अत्यन्त दुर्बोध राजनीति शास्त्र का श्रोता मिलने पर भी उसका उपदेशक मिलना बहुत कठिन होता है । किन्तु इस मनस्विनी द्रौपदी ने जो कुछ कहा वह सब ठीक है । जैसे रोगी को आरोग्यप्रद औषधि भी रुचती नही है, किन्तु अरुचिकर वह औषधि सेवन करने पर परिणाम सुखावह होता है । उसी प्रकार द्रौपदी द्वारा कही गयी बातें आपातत उद्वेगजनक भले ही मालूम पडती हो किन्तु अन्ततोगत्वा उनका अनुसरण निश्चय ही मङ्गलजनक ही है । क्षात्रतेज को धारण करने वाला कौन मनस्वी पुरुष शत्रुजनो की दिनो-दिन होने वाली समुन्नति को सहेगा ? बडे लोगो का तो यह स्वभाव ही होता है कि वे दूसरे की उन्नति सहन नही कर सकते हैं । अत शत्रु पर आक्रमण कर अपना छीना हुआ राज्य पुन वापस ले लो । इत्यादि अनेक प्रकारो से क्रोधो-द्दीपक वाक्यो को कहकर रुठे हुए भीमसेन को मदमत्त बिगडे हुए हाथी को जैसे कुशल महावत मधुर शब्दो से काबू (वश) मे करता है । उसी प्रकार कुशल धर्मराज युधिष्ठिर ने मधुर शब्दो से भीमसेन को समझाते हुए—( जो तुमने कहा वह सब उचित होते हुये भी मेरा अतृप्तमन सिद्धान्त पक्ष की ओर ही खिचा जा रहा है । बिना सोचे-समझे कुछ भी नही करना चाहिये । असमय मे

किया हुआ कार्य सिद्धि देने में सर्वथा असमर्थ होता है। विवेक रहित दुर्योधन का पतन तो अवश्यंभावी है। आपाततः उसका उत्कर्ष जो दिखायी दे रहा है। वह तो सहलेना ही उचित होगा। हम उचित समय आने पर उस पर चढ़ायी कर अपना राज्य पुनः वापस ले लेंगे।' इस प्रकार भीमसेन को जब राजा युधिष्ठिर समझा रहे थे तभी महामुनि व्यास जी वहाँ आये। राजा युधिष्ठिर ने जैसे ही महामुनि को वहाँ आते हुए देखा तत्काल राजा युधिष्ठिर अपने आसन से उन्हें उत्थापन देने हेतु उठ खड़े हुए। अर्घ्य-पाद्यादि द्वारा उनका यथोचित सत्कार कर महामुनि व्यासजी द्वारा निर्दिष्ट स्वासन पर राजा युधिष्ठिर पुनः विराजमान हुए।'

## अस्मिन् द्वितीये सर्गे धर्मराजं युधिष्ठिरं प्रति भीमसेनोक्तिः

मनस्विनी द्रौपदी यदुक्तवती तत् देवगुरुः वृहस्पतिः अपि वक्तुं न समर्थः। राजनीतिशास्त्रस्य सत्यपि श्रोतरि दुर्लभो वक्ता। इयं द्रौपदी स्वयं स्त्री भूत्वापि राजनीतिशास्त्राविरोधी हित कृत्यं समुपदिशति इति आश्चर्यकरं प्रतिभाति। औषधवत् परिणामसुखावहमिदं द्रौपदी भाषणम्। गुण ग्राहकाः सज्जनाः वक्तृविशेषे स्त्री पुम्सादि भेदं न पश्यन्ति। यतः सुभाषितं सर्वतः ग्राह्यमेव भवति। तत्र भवन्तस्तु गुणैकपक्षपातिनः अतः द्रौपदी भाषणं नोपेक्षणीयम् तन्तु सहर्ष ग्राह्यं स्वीकर्तव्यमत्र।

सर्वशास्त्रपारगामिनी अपि ते बुद्धिः कथं विपर्यस्ततां प्राप्य अवसीदति?

शत्रुजनानां शुभावहोत्कर्षस्तु नोपेक्षणीयः। पञ्चाङ्गविनिर्णयपूर्वकं नय प्रयोगेणैव कार्यसिद्धिः भवितुं अर्हति। अतः राजनीतिसम्मतं विक्रम्य हृतं राज्यं पुनः स्वायत्तीं कर्तव्यम्। पराक्रमरहितः पुरुषः लघुतामेति। लघुत्वं गतः पुरुषः राज्यश्रीं न प्राप्नोति। अतः उत्कर्षविरोधिनम् अनुत्साहं परित्यज्य पराक्रमितव्यम्। शत्रुकृतस्य अवधेः प्रतीक्षा न कार्या। दुर्योधनः अवधिपालनानन्तरमपि राज्यं न समर्पयिष्यति इति सुनिश्चितमस्ति। तेन प्रदत्तेऽपि राज्ये तव बन्धुजनानां बाहुबलं व्यर्थं स्यात! मनस्विनः पुरुषाः प्राणव्ययेनापि कीर्ति रक्षन्ति। ते लक्ष्मीलाभन्तु आनुशङ्गिकं मन्यन्ते।

इदानीमपि तवशत्रवे विपत् न उपस्थिता। इत्यत्र तव अनुत्साहः एव कारणम् अस्ति। शत्रुभिः सह युद्धे अस्माकं पराजयस्य आशङ्कापित्वया न कार्या। तवानुजन्मनां भुजबलं शत्रुवर्गेषु न कोऽपि सोढुं शक्तः। अहं हि कामये—तव रिपुस्त्रीणां नेत्राश्रुजलैः तव क्रोधाग्निः परिशाम्यतु इति।'

## द्वितीय सर्गस्थ भीमसेन के भाषण का हिन्दी सारांश

मनस्विनी द्रौपदी एक स्त्री होकर भी जो उसने कहा वह सब नीतिशास्त्र सम्मत ही है। ऐसा देव गुरु बृहस्पति जी भी भाषण करने में (कदाचित्) समर्थ नहीं होंगे। राजनीति शास्त्र अत्यन्त दुरूह (कठिन) होने से श्रोता मिलने पर भी उसका उपदेशक मिलना प्रायः कठिन ही होता है। द्रौपदी स्त्री होकर भी ऐसा राजनीति शास्त्र का उपदेश करती है। यही आश्चर्य है। जैसे रोगी को औषधि अरुचिकर होती है उसी प्रकार द्रौपदी भाषण अरुचिकर आपाततः भले ही मालूम पड़े किन्तु औषधिवत् ही परिणाम—सुखावह निश्चित ही है। आप गुण ग्राहक हैं। अतः आप इसकी स्त्रीजनोक्त होने मात्र से ही उपेक्षा न करें। गुण ग्राहक सज्जन लोग सुभाषितकार स्त्री है या पुरुष है—ऐसा नहीं सोचते। वे निःसंकोच उसको ग्रहण कर लेते हैं। सभी शास्त्रों में पारगामी आपकी बुद्धि इस समय इस विषय में उलटी क्यों हो रही है? बुद्धि उलटी हो जाने के कारण वह भिन्न हो रही है।

शुभ पर्यवसायी शत्रु की उन्नति उपेक्षणीय नहीं होती। पञ्चाङ्ग निर्णय-पूर्वक किये गये नीति प्रयोग के द्वारा ही कार्य की सिद्धि होती है। अतः राजनीति शास्त्र सम्मत पराक्रम कर शत्रु द्वारा छीने गये अपने राज्य को पुनः प्राप्त करो। पराक्रमहीन पुरुष लघुता को प्राप्त होता है। लघुता को प्राप्त हुआ पुरुष राज्यलक्ष्मी को प्राप्त नहीं कर पाता।

अतः यदि राज्य की कामना रखते हो तो उन्नति विरोधी अनुत्साह का परित्याग करो। उत्साह धारण कर पराक्रम करो। शत्रु द्वारा किये गये समय की प्रतीक्षा न करो। क्योंकि दुर्योधन युद्ध के बिना राज्य लौटायेगा नहीं। राज्य बिना युद्ध के लौटा देने पर भी आपके बन्धुजनों का बाहु-पराक्रम निष्फल होगा।

मनस्वीजन प्राणों की बाजी लगाकर भी कीर्ति की रक्षा करते हैं। लक्ष्मी लाभ तो वे आनुषङ्गिक (गौण) ही मानते हैं। आपके शत्रु को अभी भी विपत्ति प्राप्त नहीं हो पा रही है, इसमें केवल आपका अनुत्साह ही एकमात्र कारण है। युद्ध में हम लोगों के पराभव की आशङ्का भी आप न करना। क्योंकि आपके छोटे भाइयों के पराक्रम को सहने वाला आपके शत्रु वर्ग में है ही कौन ऐसा जो सह सके? मैं तो यही कामना करता हूँ कि—'आपके शत्रुजनों की

आपके पराक्रम से विधवा बनी स्त्रियों के नेत्रों से निरन्तर स्रवित होने वाला अमङ्गल सूचक अश्रु प्रवाह आपके क्रोधाग्नि को शान्त करें।' इति।

## द्वितीये सर्गे भीमसेनं प्रति युधिष्ठिरस्य सान्त्ववादः

हे भीमसेन ! त्वया यदुक्तं तत् सर्वमेव सत्यं युक्ति-युक्तं नास्त्यत्र सन्देह लवलेशः। त्वया विना कोऽन्यः एवं वक्तुं समर्थः तथापि मम मनः सिद्धान्तपक्ष मेव अभिधावति। अविमृष्यकारिता सर्वविधं विपत्तिमूलं भवति अतः सर्वं विमृष्यैव कर्तव्यम्। लाभ-हानिं विविच्य कार्यकरणेन कार्यसिद्धिः सुनिश्चिता भवति। उन्नतिकामुकैः प्रागेव क्रोधः परित्याज्यो भवति। अविजितेन्द्रियैः पुरुषैः राज्यलक्ष्मीं प्राप्य अपि ते तां रक्षितुं न प्रभवन्ति। अतः प्राकृतजनवत् अनवसरे क्रोधं कृत्वा नयसाध्यफलात् भवादृशानांच्युतिः (पतनम्) सर्वथा अशोभना प्रतिभाति।

शास्त्रपठिताः अपि पुरुषाः ये क्रोधादि संवेगान् न दमयन्ति अचिरादेव तेषां लक्ष्मीभ्रंशः जायते। अस्मिन् संसारे तितिक्षासमं कार्यसाधकम् अन्यत् साधनं नास्ति। वृष्णिवंशोद्भवाः विनयनम्रान् अस्मान् विहाय दुर्योधनं चिरकालपर्यन्तं नोपास्यन्ति। अन्येऽपि नृपाः ये तत् पक्षीयाः दुर्योधनात् भेदं प्राप्य अस्मत्पक्षं समाश्रयिष्यन्ति। राज्यमदोन्मत्तः दुर्योधनः स्वयमेव तेषां तिरस्कारंकृत्वा तान् भेद्योग्यान् करिष्यति। भेदेन जर्जरदशां गतः शत्रुः सहिष्णुना पुरुषेण आयासं विनैव जेतुं शक्यः भवति। बुद्धिमान् पुरुषः विनयशून्यस्य शत्रोः आपात-रमणीयां समुन्नतिं समुपेक्ष्य कस्मिंश्चित् रिपुरन्ध्रे सम्प्राप्ते तं नाशयेत् वयमपि सम्प्राप्ते सु-अवसरे शत्रुमाक्रम्य विनाश्य च तं तेन च कपटाहृतं राज्यं पुनः गृहीष्यामः॥

## द्वितीय सर्गस्थ भीमसेन के प्रति युधिष्ठिर के सान्त्वनायुक्त भाषण का सारांश

हे भीमसेन ! तुमने जो कुछ कहा वह सब सत्य और युक्तियुक्त है, किन्तु मेरा मन सिद्धान्त पक्ष की ओर ही झुका जा रहा है।

बिना सोचे कार्य करने की प्रवृत्ति सब प्रकार के विपत्तियों की जड़ है। अतः सभी कार्य खूब सोच-समझकर ही करने चाहिये। उन्नति की कामना करने वालों को पहले ही क्रोध का परित्याग कर देना चाहिये। अजितेन्द्रिय पुरुष राज्य लक्ष्मी को प्राप्त करके भी उसकी रक्षा में समर्थ नहीं होते हैं।

अत प्राकृत मनुष्य की तरह विना अवसर के क्रोध कर नीति साध्य फल से आप जैसा की च्युति (पतन) अशोभनीय है।

शास्त्र पढकर भी जो मनुष्य क्रोधादि मानसिक सवेगो का दमन नहीं करत उनका शीघ्र ही राज्यलक्ष्मी से भ्र श हो जाता है।

इस ससार मे तितिक्षा के समान कार्यसाधक दूसरा कोई साधन नही है।

वृष्णिवशोदभव पराक्रमी एव मनस्वी क्षत्रिय विनय के कारण विनम्र हम लोगा को छोडकर चिरकाल तक वे दुर्योधन की उपासना नही कर सकत। और भी जो नृपगण उनके पक्ष क हैं उन्हे स्वय दुर्योधन (जो राजमद से उन्मत्त हो रहा है) तिरस्कृत करगा। वे तिरस्कार सहन नही कर पावेंग। फलत दुर्योधन म और उनम फट (भेद) पडेगी। अन्ततागत्वा वे उसके पक्ष का परित्याग कर हमारे पक्ष म आकर मिलेंग। भेदजर्जरित शत्रु को अनायास सहिष्णु पुरुष के द्वारा जीता जा सकता है। बुद्धिमान् पुरुष विनयरहित शत्रु की आपात रमणीय उन्नति को सहता रहे।

शत्रु स्वय ही अपन अविनय स फूट का शिकार बनेगा। आपसी फूट के कारण उस पर लगातार विपत्तियाँ आन लगेंगी जब वह शत्रु विपत्ति ग्रस्त होगा उसी समय बुद्धिमान पुरुष उस पर आक्रमण कर उसका विनाश कर डाले। हम भी कोई अच्छा हमारे लिये अनुकूल अवसर आने पर शत्रु पर अवश्य आक्रमण करेंगे और उसका विनाशकर उससे कपट से छीना हुआ हमारा राज्य हम पुन वापस लेंगे।

॥ श्रीः ॥

महाकवि भारवि प्रणीतं

# किरातार्जुनीयम् (द्वितीय सर्ग :)

## म० म० मल्लिनाथकृतं मङ्गलाचरणम्

अर्धाङ्गीकृतदाम्पत्यमपि गाढानुरागि यत् ।
पितृभ्यां जगतस्तस्मै कस्मैचिन्महसे नमः ॥
आलम्बे जगदालम्बं हेरम्बचरणाम्बुजम् ।
शुष्यन्ति यद्रजः स्पर्शात् सद्यः प्रत्यूहवार्धयः ॥
तद्दिव्यमव्ययं धाम सारस्वतमुपास्महे ।
यत्प्रकाशात् प्रलीयन्ते मोहान्धतमसश्छटाः ॥
वाणीं काणभुजीमजीगणदवाशासीच्च वैय्यासकी ।
मन्तस्तन्त्रमरंस्त पन्नगगवीगुम्फेषु चाजागरीत् ॥
वाचामाचकलद्रहस्य मखिलं यश्चाक्षपादस्फुरां ।
लोकेऽभूद्यदुपज्ञमेव विदुषां सौजन्यजन्यं यशः ॥

**अथ म० म० मल्लिनाथसूरिविरचिता प्रस्तावना—**

मल्लिनाथ कविः सोऽयं महोपाध्याय शब्द भाक ।[1]
तत् किरातार्जुनीयाख्यं काव्यं व्याख्यातुमिच्छति ॥

---

१. पूर्वंग्वालियर–राज्य–राजसभा–प्रधानपण्डित महामहोपाध्याय—सदाशिव-शास्त्रिमुसलगांवकर-महोदयानां संग्रहस्थे प्राचीने ग्रन्थे—'मन्दात्मानुजिघृक्षया ।' इति पाठः ।

नारिकेल-फल-सम्मितं वचो भारवेः सपदि तद् विभज्यते ।
स्वादयन्तु रसगर्भ निर्भरं सारमस्य रसिका यथेप्सितम् ॥
नाना निबन्ध विषमैकपदैर्नितान्त माशङ्कनात्श्रमणखिन्नधियामशङ्क ।
कर्तुं प्रवेशमिह भारवि-काव्यबन्ध घण्टापथं कमपि नूतनमातनिष्ये ॥

प्रतिज्ञा

इहान्वयमुखेनैव सर्वं व्याख्यायते मया ।
नामूलं लिख्यते किञ्चिन्नानपेक्षितमुच्यते ॥

॥ श्री ॥

- अथ प्रथमसर्गस्थ द्रौपदी भाषणानन्तरं तद् भाषणं सारवत्तरं मन्यमानः तदाशयं शास्त्र युक्तिभिः समर्थयितुं वृकोदरो भीमसेनः युधिष्ठिरं प्रति कथयति
- प्रथम सर्गस्थ द्रौपदी के भाषण के पश्चात् उस भाषण को सारयुक्त तथा सामयिक मानने वाला वृकोदर भीमसेन द्रौपदी के आशय को शास्त्र और युक्ति से पुष्ट करने की इच्छा से बड़े भाई धर्मराज युधिष्ठिर के प्रति कहता है—

विहितां प्रियया मनः प्रियाम्
अथ निश्चित्य गिरं गरीयसीम् ।
उपपत्तिमदूर्जिताश्रयं
नृपमूचे वचनं वृकोदरः ॥१॥

सुबोधिनी

बालानां सुखबोधाय नत्वा साम्ब सदाशिवम् ।
विचार्य सुधिया वाचं कुर्वे टीकां सुबोधिनीम् ॥
अथातः द्वितीयसर्गं व्याख्यास्यामः —

अन्वय

अथ वृकोदरः प्रियया विहितां मनः प्रियां गिरं गरीयसीं निश्चित्य नृपम् उपपत्तिमत् ऊर्जिताश्रयं वचनं ऊचे ।

शब्दार्थ

अथ=द्रौपदी के भाषण के पश्चात्, वृकोदर=भीमसेन, प्रियया=प्रिया द्रौपदी के द्वारा, विहिता=कही हुई, मनः प्रिया=मन सन्तोषकारिणी, गिरं=

वाणी को (भाषण को), **गरीयसीं**=गुर्वर्थ (श्रेष्ठ अर्थ से) सम्पन्न, **निश्चित्य**=निश्चित कर, **नृपं**=धर्मराज युधिष्ठिर को, **उपपत्तिमत्**=युक्तिसंगत, **ऊर्जिताश्रयं**=उदारार्थसम्पन्न, **वचनं**=वाक्य, **ऊचे**=बोला।

## हिन्दी अनुवाद

किरातार्जुनीयम् महाकाव्य के प्रथम सर्ग में उल्लिखित द्रौपदी के भाषण को सन्तोषकारी एवं सामयिक मानता हुआ भीमसेन उस भाषण का राजनीतिशास्त्र एवं युक्ति प्रयुक्तियों द्वारा समर्थन करने की इच्छा से महाराजा युधिष्ठिर के प्रति कहता है।

## घण्टापथः[1]

(मल्लिनाथी टीका) विहितामिति। अथ वृकोदरः भीमः **प्रियया** द्रौपद्या। प्रिया ग्रहणम् अस्या हितोपदेश-तात्पर्य्यसूचनार्थम्। **विहिताम्** अभिहिताम् इत्यर्थः। विपूर्वस्य दाधातेः क्रियासामान्यवाचिनो योग्यविशेषपर्यवसानात्। **मनः प्रियाम**भिमतार्थं योगान्मनोहराम्। विशेषणद्वयेनापि गिरो ग्राह्यत्वमुक्तम्। **गिरं गरीयसीं** सारवत्तरां **निश्चित्य नृपं** धर्मराज**मुपपत्तिमद्**युक्तियुक्त **मूर्जिताश्रय मुदारार्थं वचनमूचे** उक्तवान्। कर्तरि लिट्। ब्रुवोवचिरादेशः। 'ब्रुविशासि' इत्यादिना द्विकर्मकत्वम्। अकथितच इति नृपस्य कर्मत्वम्॥१॥

## सरलार्थ

(अथ द्रौपद्याः भाषणानन्तर) भीमसेनः तया समुदितं स्वाभिमतसमर्थकं भाषणं श्रुत्वा तत् च सारवत्तरं मन्यमानः विविधाभिः शास्त्रयुक्तिभिश्च संपोष्य अनुकरणीयत्वप्रतिपादनाय युधिष्ठिरं प्रति वक्ष्यमाणं वचनं कथयामास।

## समास

**वृकोदरः**—वृक इव उदरं यस्य सः। अथवा वृक नामाग्निः उदरे यस्य सः। बहुव्रीहिः। गड्वादित्वात् परनिपातः सप्तम्यन्तस्य।

**मनःप्रियाम्**—मनसः प्रिया इति षष्ठीसमासः। ताम्।

**ऊर्जिताश्रयम्**—ऊर्जितः आश्रयः यस्य तत्। बहुव्रीहिः।

**आश्रयः**=अर्थः (Meaning), आश्रीयते अवलम्ब्यते (शब्देन) यः सः आश्रयः (अर्थः) आङ्—श्रि+अच्=आश्रय।

---

१. राजमार्गः

'ऊर्जिताश्रयम्' इति पाठ साधीयान् । आशय means अभिप्राय । ऊर्जिताशयम्=उदाराभिप्रायम् ।

शब्द व्युत्पत्ति[1] और व्याकरण[2]—

विहिता=वि—धा+क्त स्त्रियाम् । टाप् (आप्) ।

प्रियया=प्री+क्त, (इगुपधज्ञा प्री किर क्त) । स्त्रियाम् टाप् (आप्) ।

अनुक्तकर्तरि तृतीया । लट्—प्रीणाति, प्रीणीते, लिट्—पिप्राय, पिप्रिये । लुङ्—अप्रैषीत्, अप्रेष्ट । क्त=प्रीत ।

निश्चित्य=निर्—चि+ल्यप् 'ह्रस्वस्य पिति कृति तुक्' इति तुकागम ।

गिर्=गृ+क्विप् । गृणाति इति गुरु (गृ+क्त) । गुरु+ईयसुन्=गरीयस् ।

उपपत्ति=उप—पद+क्तिन् । उपपत्ति=युक्ति । उपपत्ति+मतुप्=उपपत्तिमत् ।

ऊर्जित=ऊर्ज+क्त । लट्—ऊर्जयति । लिट्—ऊर्जयामास, इत्यादिलुङ्—औज्जिजत् ।

---

१ शब्दाना व्युत्पत्ति शब्दव्युत्पत्ति (ष० त० स०)
शब्द=(शब्द्+घञ्) ध्वनि, श्रोत्रेन्द्रिय का विषय, पचमहाभूतान्तर्गत आकाश का गुण, वचन, ध्वनि, सार्थक ध्वनि, महाभाष्यकार पतजली ने शब्द की परिभाषा देते हुए लिखा है कि 'एक शब्द सम्यग्धीत—सम्यक् प्रयुक्त स्वर्गे लोके च कामधुग्भवति ।' नैयायिकों के मान्य प्रमाणों में से एक 'शब्द' प्रमाण ।
व्युत्पत्ति=(वि+उत्+पद्+क्तिन्) मूल, उत्पत्ति, व्युत्पादन, निर्वचन, पूर्ण प्राविण्य, पूर्ण जानकारी, विद्वत्ता, ज्ञान, महाकवि कालिदास ने विक्रमोर्वशीय नाटक में व्युत्पत्ति शब्द का किया हुआ प्रयोग देखिए—व्युत्पत्तिरावर्जित कोविदापि न रञ्जनाय क्रमते जडानाम् ।' १।१५,१८, १०८ ।

२. व्याकरणम्=व्याक्रियन्ते व्युत्पाद्यन्ते शब्दा येन । तत् (वि+आ+कृ+ल्युट्) विग्रह, विश्लेषण, व्याकरण सम्बन्धी शब्द-पृथक्करण प्रक्रिया । शुद्धाशुद्ध विवेक ज्ञानकारी विद्या ।

ऊचे=ब्रू+लिट् ए। वचनम्=ब्रू+ल्युट्।

**वाच्यपरिवर्तनम्**

'वृकोदरः नृपं वचनम् ऊचे।' कर्तृवाच्यम्।

'वृकोदरेण नृपः वचनम् ऊचे।' कर्मवाच्यम्।

यह द्विकर्मक प्रयोग है। नृपं[1] और वचनं दोनों पद कर्म कारक में हैं। कर्तृवाच्य से कर्मवाच्य में वाच्य परिवर्तन करने पर द्वितीयान्त कर्म पद को प्रथमान्त रूप में परिवर्तित किया गया है। 'नृपः' यह प्रथमान्त रूप है। नृप शब्द पुल्लिग है और राम शब्दवत् इसके रूप चलते हैं। किन्तु 'वचन' शब्द नपुंसकलिंग है, नपुंसक लिंग में प्रथमा और द्वितीया दोनों विभक्तियों में रूप एक जैसे ही होते हैं। वचन यह पद कर्तृवाच्य में द्वितीयान्त माना जायगा क्योंकि कर्तृवाच्य में कर्मकारक में द्वितीया विभक्ति होती है। किन्तु कर्मवाच्य में कर्मकारक में प्रथमा विभक्ति प्रयुक्त होती है अतः कर्तृवाच्य से कर्मवाच्य में वाक्य प्रयोग परिवर्तित करते समय कर्मकारक की द्वितीया विभक्ति परिवर्तित होगी (बदलेगी)। द्वितीया विभक्ति के स्थान पर प्रथमा होगी। अतः 'वचनम्' यह पद कर्मवाच्य में प्रथमान्त मानना चाहिये। 'ऊचे' यह क्रिया पद है। इसमें मूल धातु 'ब्रू' व्यक्तायां वाचि सुस्पष्ट बोलने के अर्थ में है। ब्रू धातु द्विकर्मक है।[2]

इसके प्रयोग में दो कर्म होते हैं। ब्रू धातु को 'ब्रुवोवचिः' २।४।५३ इस सूत्र से वचादेश होता है ॥१॥

---

१. 'अकथितञ्च' ।१।४।५१। अविवक्षितं कारकं कर्म संज्ञं स्यात्। इस सूत्र से 'नृप' पद का कर्मत्व हुआ है।

२. 'दुह्याच् पच् दण्ड रुधि प्रच्छि चि ब्रू शासुजिमथ्मुषाम्।
कर्मयुक् स्यादकथितं तथा स्यान्नीहृकृष्वहाम् ॥' इमे द्विकर्मकाः धातवः।
'गौणेकर्मणि दुह्यादेः प्रधानेनी हृकृष्वहाम्। विभक्तिः प्रथमा ज्ञेया द्वितीया च तदन्यतः। इसके अनुसार 'वचनं' प्रधान कर्म होने के कारण द्वितीया विभक्ति में ही मानना चाहिये। 'नृपं' यह गौणकर्म है अतः गौणकर्म में प्रथमा 'नृपः' है।

छन्द

द्वितीय सर्ग म चार प्रकार के छन्दो का प्रयोग हुआ है। वियोगिनी, उपजाति, पुष्पिताग्रा और वसन्ततिलका नामक ये छन्द हैं। इनके लक्षणों के ज्ञानार्थ परिशिष्ट क्र० १ देखिये। द्वितीय सर्ग के प्रथम श्लोक म वियोगिनी नामक छन्द है।

३५१

अलकार निरूपण

प्रथम और तृतीय चरण मे स्वरूपत असकृत् आवृत्ति होने से 'वृत्यनुप्रास' नामक अलकार है।

द्वितीय सर्ग म प्रयुक्त समस्त अलकारो के लक्षण कण्ठस्थ करने के लिये परिशिष्ट क्र० २ देखिये ॥१॥

सक्षिप्त भावार्थ

अथ द्रौपदी भाषणानन्तर भीमसेन द्रौपदी-भाषण गुर्वर्थसम्पन्न मन्यमान नृप धर्मराज युधिष्ठिर प्रति तद् भाषण समर्थयितु युक्तिसम्मत उदारार्थसमन्वित वचन कथयामास ॥१॥

टिप्पणी

(१) प्रथम सर्ग मे युधिष्ठिर द्वारा सप्रेषित गुप्तदूत वनेचर ब्रह्मचारी का छद्मवेश धारण कर शत्रु दुर्योधन की समस्त गति विधियो का प्रत्यक्ष निरीक्षण कर लौट आया और उसने एकान्त मे युधिष्ठिर को अनुमति से सम्पूर्ण शत्रु वृत्त निवेदन कर दिया। तदुपरान्त युधिष्ठिर ने द्रौपदी के कक्ष मे जाकर अपने भाइयो तथा द्रौपदी को स्पष्ट से परिज्ञात शत्रुवृत्त सुनाया। शत्रु पक्ष की समुन्नति का वृत्तान्त सुनकर द्रौपदी क्षुब्ध हुई और बोली। द्रौपदी का भाषण अत्यन्त मार्मिक, ओजस्वी, नीति शास्त्र सम्मत तथा तर्क और युक्ति समन्वित था। द्रौपदी ने अत्यन्त हृदयग्राही मार्मिक शब्दो मे युधिष्ठिर की आलोचना भी की है, किन्तु द्रौपदी का युधिष्ठिर के प्रति स्थिर स्नेह यत्किञ्चित् शिथिल होने की गन्ध भी उसके भाषण मे नही है। प्रत्युत अपने भाषण का उपसहार करती हुई वह कहती है कि आप शत्रु का प्रतीकार करें आपको सफलता मिलेगी और राज्य लक्ष्मी पुन आपका वरण करे।' 'रिपुतिमिरमुदस्योदीयमान दिनादौ दिनकृत मिव लक्ष्मीस्त्वा समभ्येतु भूयः।' यह द्रौपदी का भाषण भीमसेन को बहुत प्रिय लगा। भीमसेन द्रौपदी के

इस भापण का समर्थन करते हुए युधिष्ठिर से आग्रह करता है कि द्रौपदी के परामर्श को स्वीकार किया जावे ।

(२) अन्वय का अर्थ और अन्वय के प्रकार तथा अन्वय करने की प्रक्रिया छात्र नहीं जानते, अतः छात्र अन्वय करने में सदा भयभीत रहते हैं । अन्वय करने से अर्थ वोध सुगम होता है अतः अन्वय करने की क्षमता छात्रों में आना नितान्त आवश्यक है ।



प्रथम, श्लोक को सस्वर तथा सुस्वर पढ़िये ।

प्रत्येक पद्य में कोई न कोई छन्द अवश्य होता है । छन्द ज्ञान होने से पद्य-पाठ करने में तथा पद्यपाठ करते समय यति (विराम स्थान) का वोध होने से (पद्य का सुस्वर पाठ करने में) कठिनाई नहीं होगी । पद्य का पाठ करने के पश्चात् पद्य के पदों को सन्धि तोड़कर पढ़िये, सन्धि विच्छेद कर पढ़ने को ही **पदपाठ** कहते हैं ।

पद-पाठ करने के पश्चात् पद्यस्थ पदों को संज्ञा-सर्वनाम विशेष्य-विशेषण क्रिया और अव्यय के रूपों में छाँटिये । लिङ्ग, विभक्ति और उनके वचनों को पहिचानिये । क्रिया के स्वरूप और उसके भेद को समझिये, क्रिया किस काल का वोध कराती है, क्रियापद में मूल धातु कौन-सी है, मूल धातु के साथ क्या कोई उपसर्ग प्रयुक्त हुआ है ? प्रयुक्त उपसर्गवशात् मूल धातु के अर्थ में क्या कुछ परिवर्तन आया है ? क्रियापद में कौन-सा लकार, पुरुष और वचन प्रयुक्त हुआ है ? यह सोच-समझकर उसका निर्देश करना ही लिङ्गादि निर्देश कहलाता है ।

लिङ्गादि निर्देश करने से कारक वोध और कारक वोध से वाच्य वोध सुगम होता है ।

वाच्यवोधार्थ कर्ता, कर्म और क्रिया पद का ज्ञान सुस्पष्ट होना अत्यावश्यक होता है । इस प्रकार पद्य के पदों का ज्ञान प्राप्त करने से अन्वय की प्रक्रिया सुगम हो जाती है ।

**अन्वय का लक्षण**

विशेषणं पुरस्कृत्य विशेष्यं तदनन्तरम् ।
कर्तृ-कर्म-क्रिया युक्तमेतद् अन्वय लक्षणम् ।

कर्ता, कर्म और क्रियापद को क्रमशः रखना और इनके विशेषणों को इनसे पहिले रखना चाहिये । पहिले विशेषण और उसके पश्चात् उसके विशेष्य को रखना चाहिये ।

पद्यस्थ पदो को इस प्रकार सुनियोजितकर करना ही अन्वय होता है।

पद्य म छन्द का वन्धन होने से पदो को प्राय यथाक्रम नही रखा जा सकता। अत अर्थबोध दुरुह (कठिन) हो जाता है। अत अन्वय करने की आवश्यकता होती है। अन्वय करने से अर्थ बोध सुगम होता है।

आदौ कर्ता तत कर्म करणादि यथा क्रमम्।
अन्ते क्रियापद कार्यम् इत्यन्वय—योजना॥

प्रथम कर्तृ वाचक पद, उसके पश्चात् कर्मवाचक पद उसके पश्चात् करणादि अन्य कारको को यथाक्रम लेकर अन्त मे क्रियापद सन्निविष्ट करना ही अन्वय की योजना अथवा अन्वय की प्रक्रिया है। प्रथमान्त तृतीयान्त षष्ठ्यन्त वा कर्ता।

कर्तृ वाचक पद प्रथमा, तृतीया अथवा षष्ठी[1] विभक्ति मे होता है।

कर्मवाचक पद प्रथमान्त द्वितीयान्त षष्ठ्यन्त वा भवति।

कर्मवाचक पद मे प्रथमा, द्वितीया अथवा षष्ठी[2] विभक्ति होती है।

कर्तृवाच्य मे—कर्ता प्रधान होता है। क्रिया कर्ता का अनुसरण करती है? यही कर्ता का प्राधान्य है। कर्ता जिस पुरुष और वचन मे होगा उसी पुरुष और वचन मे क्रियापद होगा।

कर्तृवाच्य मे कर्ता प्रथमा विभक्ति मे होता है। कर्मवाच्य में—कर्म की प्रधानता होती है। क्रिया कर्म का अनुसरण करती है कर्मपद जिस पुरुष और वचन मे होगा उसी पुरुष और वचन म क्रियापद होगा।

भाववाच्य मे—कर्ता तृतीया विभक्ति मे होता है। क्रिया का प्रयोग प्रथम (अन्य) पुरुष के एकवचन मे होता है। भाववाच्य मे क्रिया आत्मनेपद की ही होती है। परस्मैपदी धातुओ के साथ 'य' जोडकर आत्मनेपद के प्रत्यय जोडे जाते हैं। भाववाच्य म मूलरूप म क्रिया आत्मनेपद की ही होगी। धातु चाहे जिस किसी भी पद का हो। कृदन्त क्त, तव्य, आदि प्रत्ययान्त क्रियार्थक पदो का प्रयोग नपुसकलिङ्ग के एकवचन मे होता है जैसे—

'जनेन सुप्यते, जनाभ्या सुप्यते, जनै सुप्यते।
त्वया, युवाभ्या, युष्माभि वा सुप्यते।

---

१. कर्तृ कर्मणो. कृति २।३।६५॥
२ कृद्योगे कर्तरिकर्मणि च षष्ठी स्यात्।

मया, आवाभ्यां, अस्माभिः वा सुप्यते ।

तेन स्यातव्यम् (स्थितम्), ताभ्यां स्यातव्यम् (स्थितम्) तैः स्यातव्यम् (स्थितम्) ।

भाववाच्य में क्रिया अकर्मक धातु से ही बनती है ।

'लज्जा-सत्ता-स्थिति-जागरणं-वृद्धि-क्षय-भय-जीवित-मरणम् ।
शयन-क्रीड़ा-रुचि-दीप्त्यर्थं धातुगणं तमकर्मकमाहुः ॥

इतने अर्थोवाली धातुयें अकर्मक होती हैं ।

भावकर्म प्रक्रिया के रूपों में—लट्, लिङ्, लोट्, और लङ् इन चार लकारों में 'य' जोड़कर आत्मने पद के प्रत्यय लगाकर रूप होते हैं । शेष छः लकारों में कर्तृ वाच्य के रूपों की तरह ही रूप होंगे किन्तु आत्मनेपद में ही होंगे ।

जैसे—लट्—भूयते, लोट्—भूयताम्, विधिलिङ्—भूयेत, लङ्—अभूयत इन सार्वधातुक चार लकारों के अतिरिक्त शेष आर्धधातुक छः लकारों के रूप—लिट्—बभूवे, आशिर्लिङ्—भविसीष्ट, लुट्—भविता, लृट्—भविष्यते, लृङ्—अभविष्यत, लुङ्—अभावि ।

(लुङ् लकार में विशेषता यह है कि इसका रूप अन्य ५ लकारों की तरह नहीं होता है ।)

इसमें 'चिण्भावकर्मणोः' ३।१।६६ इस सूत्र से च्लि को चिण् आदेश हो जाता है ।[1]

अन्वय शब्द का अर्थ—

पदों का पारस्परिक साहचर्य, मेलजोल, सम्बन्ध, वाक्य में शब्दों का स्वाभाविक क्रम अथवा सम्बन्ध, व्याकरण विषयक क्रम, आचार्य विश्वनाथ के अनुसार—

'तात्पर्याख्यां वृत्तिमाहुः पदार्थान्वयबोधने ।'—सा० दर्प० शब्दों का पारस्परिक युक्तियुक्त सम्बन्ध, तात्पर्य, अभिप्राय, कार्य से कारण का तर्कसंगत सम्बन्ध है ।

अन्वय के प्रकार (भेद)—

'तत्र द्वेधाऽन्वयः प्रोक्तः खण्डो दण्डस्तथा परः ।' अन्वय दो प्रकार का होता है—खण्डान्वय और दण्डान्वय नाम से ये अन्वय के दो भेद होते हैं ।

---

१. सिद्धान्त कौमुदी की भावकर्म प्रक्रिया देखिये ।

**खण्डान्वय का स्वरूप—**

पूर्वं विशेष्यमात्रस्य कीर्तनं सक्रिय हि यत् ।
पश्चाद् विशेषणाख्यानं स खण्डान्वय उच्यते ॥

प्रथम विशेष्यवाचक पद क्रियापद के साथ जोडकर तत् पश्चात् सभी विशेषण-वाचक पदो को लगाना यही खण्डान्वय कहलाता है ।

जैसे—

'वायुर्गोविन्दसिषेवे कथ भूत स शीतल ।'

(अर्थ—वायुने गोविन्द की सेवा की । वायु कैसा था ? शीतल था ।) इस वाक्य म वायु यह पद विशेष्य है और सिषेवे यह क्रियापद है । इस क्रियापद से तुरन्त पश्चात् शीतल यह पद विशेषण वाचक है । वायु कैसा है जिसने गोविन्द की सेवा की यह जानने की इच्छा (जिज्ञासा) पाठक के मन मे स्वाभाविक रूप से उत्पन्न होती है और उसकी तृप्ति क्रियापद के पश्चात् प्रथमान्त शीतल इस पद के द्वारा की गई है । शीतल यह विशेषण है । वाक्यारम्भ म 'वायु' यह पद प्रथमान्त और विशेष्य वाचक है । कथभूत यह जिज्ञासात्मक प्रश्न है ।

प्रश्नोत्तर रूप खण्डश किया जाने वाला अन्वय ही खण्डान्वय कहलाता है ।

**अन्वय का द्वितीय भेद दण्डान्वय—**

दण्डान्वय दण्डवत सरल सीधा होने से इसे दण्डान्वय कहा जाता है ।

(सम्पूर्ण द्वितीय सर्ग की व्याख्या म हमने प्राय दण्डान्वय का ही प्रदर्शन किया है) ।

'विशेष्यकीर्तन यच्च विशेषणपुर सर ।
व्युत्पन्नमतिभिर्धीरै स दण्डान्वय उच्यते ॥'

प्रथम विशेषण लगाकर तदनन्तर विशेष्य कथन करना, कर्ता कर्म और क्रियापद वाचक पदो को यथाक्रम रखना अथवा कहना ही दण्डान्वय होता है एसा व्युत्पन्न बुद्धिमान् लोग कहते हैं ।

● शब्द प्रयोग सौष्ठव देखिये और अर्थानुसधान कीजिये

'तामूचतुस्ते प्रियमप्यमिथ्याम् ।'—रघु० १४।६

प्रिय मण्डना' शाकु० ४।९ प्रियारामा वैदेही ।' —उत्तर रा० २

'स्त्रीणामाद्य प्रणयवचन विभ्रमोहि प्रियेषु ।'—मेघ० २८

'प्रिये चारुशीले ! प्रिये रम्यशीले ! प्रिये० ।'—गीतगो० १०

'प्रियमाचरितं लते त्वया मे० ।'—विक्रम० १।१७

'मतिरेव वलाद गरीयसी० ।' हि० २।८६

'वृद्धस्य तरुणी भार्या प्राणेभ्योऽपि गरीयसी ।'—हि० १।११२ शिशु० २।२४, ३७.

'ननु वक्तृविशेषनिःस्पृहा गुणगृह्या वचने विपश्चितः ।—कुमार० २।५

'प्रीतः प्रीतिप्रमुखवचनं स्वागतं व्याजहार ।'—मेघ० ४

'मातृकं च धनुरूर्जितं दधत्० ।'—रघु० ११-६४

'ऊर्जितश्रीः ।'—शिशुपा० १६।८५

'मकरोर्जितकेतनम्० ।'—रघु० ६।३६

'मनः प्रियाम्' । मन-संज्ञान और प्रत्यक्ष ज्ञान का आन्तरिक अग या मन, वह उपकरण जिसके द्वारा ज्ञेय पदार्थ आत्मा को प्रभावित करते हैं । न्याय-दर्शन के अनुसार मन एक द्रव्य या पदार्थ है जो आत्मा से सर्वथा भिन्न है । 'तदेव सुखदुःखाद्युपलब्धिसाधनमिन्द्रियं प्रतिजीवं भिन्नमणु नित्यं च ।' —तर्क कौ०

'पश्यन्नदूरान्मनसाप्यधृष्यम् ।'—कुमार० ३।५१, रघु० २।२७

'कायेन वाचा मनसाऽपि शश्वत् ।'—रघु० ५।५

'वचस्यवसिते तस्मिन् ससर्ज गिरमात्मभूः ।'—कुमार० २।५३

'भवतीनां सूनृतयैव गिरा कृतमातिथ्यम् ।'—शाकु० १

'प्रवृत्तिसाराः खलु मादृशां गिरः ।' किरात० १।२५—शिशुपा० २।१५,

सोमः शौचं ददावासां गन्धर्वश्चशुभांगिरम् ।
पावकः सर्वमेध्यत्वं मेध्या वै योषितोह्यतः ॥

याज्ञ० स्मृ० १।७१

× × ×

● किं तद्वचनं तदाह—

भीमसेन ने युधिष्ठिर से कहा यह पिछले श्लोक में कहा गया है । क्या कहा इस जिज्ञासा तृप्ति के लिये कवि उसे कहता है—

**यदवोचत वीक्ष्य मानिनी-**
**परितः स्नेहमयेन चक्षुषा ।**
**अपि वागधिपस्य दुर्वचं—**
**वचनं तद्विदधीत विस्मयम् ॥२॥**

## : सुबोधिनी :

**अन्वय —**

मानिनी स्नेहमयेन चक्षुषा परितः वीक्ष्य यत् अवोचत, वागधिपस्य अपि दुर्वचं तत् वचनं विस्मयं विदधीत। (अथवा दुर्वचं तत् वागधिपस्य अपि विस्मयं विदधीत) ॥२॥

**शब्दार्थ—**

मानिनि=मनस्विनी, स्नेहमयेन=प्रेम से परिपूर्ण चक्षुषा=नेत्रों से, परितः=चारों ओर, आसपास, वीक्ष्य=देखकर, यत्=जो, अवोचत्=बोली, वागधिपस्य=बृहस्पति के लिये, अपि=भी, दुर्वचं=कह सकने के लिये कठिन, तत्=वह, वचनं=भाषण, विस्मयं=आश्चर्य, विदधीत=किया।

**हिन्दी अनुवाद—**

मानिनी द्रौपदी ने स्नेहपूर्ण ज्ञान-दृष्टि से सभी भूत एवं अन्य बातों को ध्यानपूर्वक देख समझकर जो कुछ कहा है उसे देव गुरु बृहस्पति भी कहने में असमर्थ हैं कि बहुना वे भी उस नीतिशास्त्र सम्मत कथन से आश्चर्य चकित हो सकते है अथवा जो बातें द्रौपदी ने कही हैं वैसा कोई भी कह नहीं सकता है।'

**घण्टापथ —**

'यदिति ॥ मानिनी क्षत्रिय-कुलाभिमानवती, द्रौपदी स्नेहमयेन स्नेहप्रचुरेण। 'तत् प्रकृतवचने मयट्' चक्षुषा ज्ञानचक्षुषा। एतेनाप्तत्वमुक्तम्। परितो वीक्ष्य समन्ततो विविच्य यद्वचनमवोचत। ब्रुवो वक्तेर्वा लुङ्। 'वच उम्' इत्युमागमः। वागधिपस्य बृहस्पतेरपि दुर्वचं वक्तुमशक्यम्। शेषेषष्ठीयम्, न कृद्योगलक्षणा। अतो 'नलोक-' इत्यादिना षष्ठिप्रतिषेधो नास्ति। तद्वचनं विस्मयं विदधीत। सर्वस्यापीति शेषः। अथवा वागधिपस्यापि विस्मयं विदधीतेति सम्बन्धः। दुर्वचम्। केनापीति शेषः। यतः स्त्रैणमपि शास्त्रमनुरणाद्धि हितं चानुबध्नाति। अतो विस्मयकरं ग्राह्यं चैतद्वचनमिति तात्पर्यार्थः ॥२॥

**सरलार्थ —**

क्षात्रकुलाभिमानवती द्रौपदी अस्मान् प्रति प्रणयवशात् सम्यग् विचार्य यत् वाक्यम् (भाषणं) अब्रवीत् (अवादीत्) अनेकविधनीतिशास्त्रपारगतः देवगुरुरपि तद्वत् नीतिप्रचुरं भाषणं वक्तुं न शक्नोति कृतो का कथा इतरेषां साधारणानां जनानाम्। अतः स्त्रियाऽपि कया रीत्या कथं नीतिसम्मतं भाषणं निगद्यते इति

